# दरिया-ग्रन्थावली

[ द्वितीय ग्रन्थ ]

[ १ दरियासागर, २ ग्यानरतन, ३ ग्यानसरोदै,
४ भक्तिहेतु, ५. ब्रह्मविवेक, ६ ग्यानमूल ]

सम्पादक
डॉ० धर्मेन्द्र ब्रह्मचारी शास्त्री
एम्० ए० (हिन्दी संस्कृत दर्शन), पी-एच्० डी०, ए० आर० ई० (लन्दन)
आचार्य, जगजीवन कॉलेज, आरा; भूतपूर्व शोध-शिक्षा-निदेशक (बिहार)



बिहार-राष्ट्रभाषा-परिषद्
पटना

# वक्तव्य

दरिया-ग्रन्थावली का यह दूसरा ग्रन्थ (खण्ड) सुधीजनों के समक्ष प्रस्तुत है। इसका प्रथम ग्रन्थ सन् १९५४ ई० में ही परिषद् से प्रकाशित किया था। वह प्रथम ग्रन्थ डॉ० धर्मेन्द्र ब्रह्मचारी शास्त्री द्वारा अपनी पी-एच्० डी० की उपाधि के लिए तैयार किया गया 'महानिबन्ध' था। वह महानिबन्ध अँगरेजी में लिखा गया था, जिसका हिन्दी-अनुवाद परिषद् ने मुद्रित कराया था। उसके बाद यह दूसरा ग्रन्थ दरियादास की छह पोथियों की संशोधित सम्पादित तथा पाठालोचित प्रतियों का संग्रह है, जो ग्रन्थाकार आपके सम्मुख प्रस्तुत है। डॉ० शास्त्री ने बड़े परिश्रम और अन्वेषणपूर्वक इन छह पोथियों का विभिन्न हस्तलिखित प्रतियों से मिलाकर पाठों का संशोधन-सम्पादन किया है। इनमें दरियादास-लिखित 'दरियासागर' 'ज्ञानरतन' 'ज्ञानस्वरोदय' 'भक्तिहेतु' 'ब्रह्मविवेक' और 'ज्ञानमूल'—ये छह पोथियाँ सम्मिलित हैं। अभी दरियादास-कृत १४ ग्रन्थ और हैं जिनके पाठभेद-सहित संशोधित-सम्पादित संस्करण के प्रकाशन की हमारी योजना है।

डॉ० शास्त्री ने अपने महानिबन्ध की रचना के लिए दरियादास की पोथियों के अन्वेषण और अनुसन्धान में जो अथक श्रम किया था, उसका थोड़ा विवरण प्रथम ग्रन्थ की भूमिका में उन्होंने स्वयं दिया है। यों तो, डॉ० शास्त्री सन्त-साहित्य के मर्मज्ञ विद्वान् हैं, परन्तु दरिया-साहित्य के तो एकमात्र विशेषज्ञ हैं। हमें आशा है डॉ० शास्त्री-जैसे दरिया-साहित्य-विशेषज्ञ के द्वारा सम्पादित-संशोधित दरिया-ग्रन्थावली के इस दूसरे खण्ड का भी सुधीजनों में विशेष आदर होगा।

चैत्र, कृष्ण नवमी २०१८ विक्रमाब्द

भुवनेश्वरनाथ मिश्र 'माधव'
संचालक

# दो शब्द

दरिया-ग्रन्थावली के द्वितीय खण्ड के प्रकाशन के निमित्त मैं बिहार-राष्ट्रभाषा परिषद् के सुयोग्य संचालक, संत-साहित्य के विश्रुत एवं मर्मज्ञ विद्वान् डॉ॰ भुवनेश्वरनाथ मिश्र 'माधव' का अत्यन्त अनुगृहीत हूँ। परिषद् के प्रकाशनाधिकारी श्री नृपनाथ मेहता तथा प्रकाशन-सहायक श्रीहवलदार त्रिपाठी 'सहृदय' ने प्रकाशन में जो तत्परता दिखाई है, तदर्थ मैं उनका आभारी हूँ। श्रीरामनारायण शास्त्री, श्री श्रीरंजन सूरिदेव एवं श्रीरामेश्वर शर्मा 'नयन' ने पाण्डुलिपि तैयार करने, प्रूफ संशोधित करने तथा सम्पादन करने में बहुमूल्य योग दिया है, तदर्थ मैं उनका ऋणी हूँ। इनके अतिरिक्त मैं उन सभी संतों, विद्वानों और साहित्य-प्रेम के सहधर्मियों के प्रति भी नतमस्तक हूँ, जिनसे मुझे इस पुस्तक के लेखन में महत्त्वपूर्ण सहयोग मिला है।

सन्तकवि दरिया के बीस ग्रन्थ प्राप्त हैं, जिनके विवरण ग्रन्थावली के प्रथम खण्ड में दिये जा चुके हैं। वे हैं—यज्ञसमाधि; अमरसार; भक्तिहेतु; ब्रह्मचैतन्य; ब्रह्मविवेक; दरियानामा; दरियासागर; गणेशगोष्ठी; ज्ञानदीपक; ज्ञानमूल; ज्ञानरतन; ज्ञानस्वरोदय; कालचरित्र; मूर्त्तिउखाड़; निर्भयज्ञान; प्रेममूला; शब्द; सहस्रानी; विवेकसागर और अग्रज्ञान। इनमें दरियासागर, ज्ञानरतन, ज्ञानस्वरोदय, भक्तिहेतु, ब्रह्मविवेक और ज्ञानमूल—इन छह का समावेश प्रस्तुत द्वितीय खण्ड में किया गया है। जिन प्रतियों के आधार पर मूल पाठ तथा पाठ-टिप्पणियाँ तैयार की गई हैं उनकी संक्षिप्त तालिका प्राक्कथन में दी गई है।

सन्तकवि दरिया बिहार के कबीर माने गए हैं। वे निर्गुणधारा के संतों और कवियों में अन्यतम एवं गौरवान्वित स्थान के अधिकारी हैं। परिषद् ने दरिया-ग्रन्थावली के प्रकाशन द्वारा संत-साहित्य को सम्मान दान दी है और अनुसंधित्सुओं के लिए धार्मिक साहित्य का विस्तृत एवं उर्वर पथ बनाया है।

चैत्र कृष्ण नवमी
३. २. १९६८

धर्मेन्द्र ब्रह्मचारी शास्त्री

# पूर्वपीठिका

## १ परिचय

सन्तकवि दरिया 'बिहार के कबीर' माने गये हैं। उनका जन्म सं० १७३१ वि० में और निधन सं० १८३७ वि० में हुआ था। अतएव उनके धार्मिक तथा साहित्यिक जीवन की प्रगति विक्रमीय अठारहवीं शती के अन्तिम दो चरणों और उन्नीसवीं शती के प्रथम चरण में हुई। इस महान् संतकवि ने अबतक की सूचनाओं के अनुसार, बीस काव्य-ग्रन्थों का निर्माण किया है। ऐसा प्रतीत होता है कि दरिया साहब स्वयं लिखते नहीं थे, अपितु दिव्यानुभूति के आवेश में पदों और छन्दों का अनायास गेय रूप में निर्माण करते जाते थे। उनके साथ जो शिष्य-मण्डली रहती थी, उन्हीं में से कुछ उनकी वाणियों को लिपिबद्ध करते जाते थे। स्वयम् दरियासाहब और उनके शिष्यों की दृष्टि में संतकवि दरिया सत्पुरुष (ईश्वर) के 'शाहजादा' अथवा 'फरजन्द' थे। वे उसी प्रकार आध्यात्मिक जगत् के सम्राट् या शाहंशाह थे जिस तरह भौतिक दृष्टि से राजे-महाराजे हुआ करते हैं। उनका मुख्य सिंहासन (तख्त या गद्दी) धरकंधा (जिला शाहाबाद) था। इसके अतिरिक्त अनेकानेक अन्य स्थानों में भी गद्दियाँ स्थापित थीं और उनके अधिकारी महन्त मानों दरियासाहब के आज्ञानुवर्ती 'सूबेदार' या 'मनसबदार' थे। कई स्थानों में दरियासाहब ने अपने प्रमुख शिष्यों और उनके अधिकृत पदों की चर्चा की है। उदाहरणतः सुरतीदास को दीवान, ममिदास को लेखक, दलदास को लेखाधिकृत (कानूनगोय) और कमीदास को अंगरक्षक (पहरेदार) बनाया गया है।

ग्रन्थावली का प्रथम खण्ड अनुशीलनात्मक है जो परिषद् द्वारा सन् १९५४ ई० में प्रकाशित हुआ था। उसमें दरिया-रचित बीस ग्रन्थों का उल्लेख किया गया है, जिनके नाम इस प्रकार हैं— अग्रज्ञान, अमरसार, भक्तिहेतु, ब्रह्मचैतन्य, ब्रह्मविवेक, दरियानामा, दरियासागर, गणेशगोष्ठी, ज्ञानदीपक, ज्ञानमूल, ज्ञानरत्न, ज्ञानस्वरोदय, कालचरित्र, मूर्तिउखाड़, निर्भयज्ञान, प्रेममूला, शब्द या बीजक, सहसरानी, विवेकसागर और यज्ञसमाधि। प्रथम खण्ड में इन ग्रन्थों के कुछ उद्धरण-मात्र दिये गये थे, जिनका सम्बन्ध प्रतिपाद्य विषय के विभिन्न स्थलों से था और जो संकेत के रूप में आवश्यक थे। दरिया-ग्रन्थावली के प्रकाशन की योजना की कार्यान्विति के लिए यह आवश्यक था कि सभी ग्रन्थ अलग मूल एवं अविकल रूप में प्रकाशित किये जायँ। फलतः, ग्रन्थावली का दूसरा खण्ड साहित्य जगत् के सम्मुख प्रस्तुत है, जिसमें यथानिर्दिष्ट छह ग्रन्थ अलग मूल रूप में सम्पादित करके प्रकाशित किये गये हैं— दरियासागर, ज्ञानरत्न, ज्ञानस्वरोदय, भक्तिहेतु, ब्रह्मविवेक और ज्ञानमूल। आशा है शेष ग्रन्थ भी शीघ्र ही प्रकाशित होंगे। भारत के विभिन्न विश्वविद्यालयों में संत-साहित्य के अनुसंधाताओं की ओर से मूल ग्रन्थों की माँग की जाती रही है। ग्रन्थावली के इस द्वितीय खण्ड का प्रकाशन उन अनुसंधाताओं के लिए हर्ष एवं सन्तोष का विषय होगा।

निम्नलिखित तालिका से इस ग्रन्थावली में समाविष्ट पुस्तकों के तुलनात्मक आकार तथा उनमें व्यवहृत पदों की विविधता और संख्या का बोध होगा—

| क्र० सं० | ग्रन्थ | दोहा या साखी | सोरठा | चौपाई | छन्द | पदों की पूरी संख्या |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | दरियासागर | ६५ | १६ | ११४७ | १६ | १२७४ |
| २ | ज्ञानरत्न | १२५ | २१ | १८७१ | ४७ | २ ६६ |
| ३ | ज्ञानसरोदै | ४१ | ५ | ३६६ | — | ३८७ |
| ४ | भक्तिहेतु | ४२ | — | ४०८ | — | ६२० |
| ५ | ब्रह्मविवेक | ३६ | — | ५१५ | — | ५५१ |
| ६ | ज्ञानमूल | ६१ | — | ४२७ | — | ४७ |

यद्यपि स्वामी दरिया के सिद्धान्तों, ग्रन्थगत विशेषताओं और भाषा के सम्बन्ध में विस्तृत विवरण प्रथम अनुशीलनात्मक खण्ड में दिया जा चुका है, तथापि इन विषयों का उपर्युक्त छह ग्रन्थों के परिप्रकाश में संक्षिप्त प्रतिपादन इसलिए आवश्यक है कि इस खण्ड के अध्ययनकर्ता को भजन अध्ययन की [illegible] ध्यान में सुगमता हो।

और निर्गुण का मंडन किया है। बहुत लम्बे प्रसंगों में उन्होंने राम कृष्ण, शिव पार्वती आदि देवी-देवताओं के पौराणिक कथानकों की चर्चा की है, उनपर तीखे व्यंग्य किये हैं और उनके उपासकों की निन्दा की है। सगुण भगवान् को मानना उन्हें बन्धन में डालना है; उनकी सर्वशक्तिमत्ता सर्वव्यापकता आदि विशेषताओं का निराकरण करना है।[10] निर्गुण सगुण नहीं हो सकता और सगुण निर्गुण नहीं हो सकता। संदेशतः सत्पुरुष अथवा परब्रह्म निर्गुण है, और सभी अन्य देव सगुण हैं। उनमें तात्त्विक भेद है।[11] भारत में ब्रह्मा विष्णु, महेश को भगवान् मानकर, पूजा होती है, किन्तु दरिया के अनुसार इन देवताओं ने भी सत्पुरुष को नहीं पहचाना है।[12] एक प्रसंग में निर्गुण के चार स्तरों का प्रतिपादन किया गया है—सोऽहं, पवन, निराकार और अचल।[13] ऐसा प्रतीत होता है कि इन विशेषणों के द्वारा ब्रह्म की उत्तरोत्तर सूक्ष्मता की ओर संकेत है। परमब्रह्म निराकार से भी परे है। निराकार ब्रह्म तो सक्रिय ब्रह्म भी है, किन्तु अचल अथवा परमब्रह्म अक्षर ज्योतिस्वरूप है, योगियों द्वारा दिव्यदृष्टि-मात्र मात्र है।[14] ब्रह्म की सूक्ष्मता के प्रतिपादन की दृष्टि से उसे कहीं-कहीं सगुण और निर्गुण दोनों

---

१० सरगुन निरगुन करो बिचारा।
करो निरनेर भेद निरुवारा॥
निरगुन सोइ जिनसे नहिं भाई।
अजर अमर देह सुखदाई॥
सरगुन सो बन्धन में लागा।
छुटा बिराग ज्ञान सब भागा॥—दरियासागर (पृ० १८)

११ सर्गुन निर्गुन कर यह फंद बंधा।
सतगुर मत बिरला जन पता॥
निर्गुन नाम है पुर्ष निनार।
सगुन सकल जिव करो बिचारा॥—ज्ञानरतन (पृ० १८)

१२ ब्रह्मा चकित भए लीनिक वेदा।
हद बिसद नहिं जानहिं भेदा॥
तीनहुँ सब पुर्न नहि जाना।
धन्य भाग सत पंथ पहचाना॥—ज्ञानरतन (पृ० १११)

१३ एक निर्गुन सोहता है भाई।
ज्योति जब पुरुष बनाई॥
दोसरा निर्गुन पवन कहावै।
वह अगम कोइ अन्त ना पावै॥—भक्तिहेतु (पृ० ३५)

१४ एक निर्गुन सोहता है भाई।
ज्योतीजन पुरुषो बनाई॥
दोसर निर्गुन पवन कहावै।
वह अगम काहू अन्त न पावै॥
तीसर निर्गुन है निराकारा॥
जाके मत सकल संसारा॥
चौथा निर्गुन अचल है भाई॥
जहाँ पवना जाति जाई॥—भक्तिहेतु (पृ० ३५)

से पर बताया गया है। उपनिषदों में जो ब्रह्म के 'परात्परत्व' की भावना व्यक्त की गई है उसका स्पष्ट प्रभाव [illegible] पंक्तियों में लक्षित होता है।[२५] शंकराचार्य ने ब्रह्म की परिभाषा देते हुए उसे सत् और असत् दोनों के कारण 'अनिर्वचनीय' माना है। निर्गुणत्व और सगुणत्व दोनों से पर ब्रह्म की कल्पना शंकराचार्य के उपर्युक्त 'अनिर्वचनीय' कल्पना से मिलती-जुलती है। इस प्रकार की कल्पना से सत्पुरुष की अनुपमता व्यक्त होती है।[२६] दरिया-सम्प्रदाय के ग्रन्थों में परमात्मा को द्योतित करने के लिए सत्पुरुष के साथ एक और शब्द बाहुल्य से मिलता है, और वह है—'बेगम'। इस फारसी शब्द का तात्पर्य हुआ—गमनोल इसीलिए, 'बेगमपति' शब्द का भी प्रयोग सत्पुरुष के विशेषण के रूप में हुआ है।[२७]

जिस निर्गुण ब्रह्म के स्वरूप का संक्षिप्त विश्लेषण किया गया है, उसकी प्राप्ति के लिए प्रेम अथवा श्रद्धा, भक्ति और ज्ञान इन तीनों की आवश्यकता है। बिना प्रेम की भक्ति नहीं हो सकती और बिना भक्ति के ज्ञान नहीं हो सकता।[२८] जिस तरह गोस्वामी तुलसीदास ने ज्ञान और भक्ति दोनों के समन्वय की इच्छा प्रतिपादित की है, उसी प्रकार दरिया ने भी दोनों का समान महत्त्व बतलाया है।[२९] भक्ति के साथ नाम-स्मरण भी सम्मिलित है। दरिया ने सतनाम के जपने और उच्चारण करने का उपदेश दिया है। दरिया-पन्थ के साधु-महात्मा जब एक दूसरे से मिलते हैं तब 'प्रणाम' अथवा 'नमस्ते' के स्थान पर 'सतनाम' कहकर अभिवादन करते हैं।[३०] यहाँ संक्षेप में दरिया ने जिस विशिष्ट अर्थ में अपने ग्रन्थों में ज्ञान शब्द का प्रयोग किया उसका संक्षिप्त निदर्शन अपेक्षित है।

सामान्यतः ज्ञान का तात्पर्य शास्त्रीय पाण्डित्य से है। किन्तु सन्तमत में शास्त्रीय पाण्डित्य का कोई भी महत्त्व नहीं है। कबीर ने प्रारम्भ में ही कहा था कि 'पोथी पढ़ि-पढ़ि जग मुआ पण्डित भया न कोय।' यही नहीं कि सन्त-मत के अनुयायियों के लिए वेद-शास्त्रों का निरा ज्ञान निरर्थक है, अपितु इष्ट-प्राप्ति में वह

---

२५. निरगुन सरगुन दोनों से न्यारा।
सत्त रूप होय विमल सुधारा॥—दरियासागर (पृ० १०१)

२६ परम अनुपम मूरति सुरेसे।—दरियासागर (पृ० १०१)

२७ बेगमपति किछु बरनि न जाई।
ज्ञानी कथि कथि अन्त ना पाई॥—भक्तिहेतु (पृ० २११)

२८. बिना प्रेम नहिं भक्ति बिसेखा।
होय प्रेम जह गुरगमि पेखा॥

— — —

प्रेम प्रीति नहिं गाँठि लगावै।
करै भक्ति बिनु प्रेम सो पावै॥—भक्तिहेतु (पृ० २१२)

२९ ज्ञान भक्ति बिनु सार है सुनो सन्त चित लाय।
भिन्न भिन्न बिलगाय कै मत अनूप दरसाय॥—भक्तिहेतु (पृ० २००)

अथवा

निरमल ज्ञान बिचारहु भक्ति करहु लव लाय।
पद परम सतगुरु सेवा, आवागमन नसाय॥—भक्तिहेतु (पृ० २२१)

३० प्रीति करो सतनाम से, सेवि सकल धर्म भाय।
मिथ्या धर्म जग जानु है, फिरि पग पैसो जाय॥—भक्तिहेतु (पृ० २८०)

से परे बताया गया है। उपनिषदों में जो ब्रह्म के 'परात्परत्व' की भावना व्यक्त की गई है उसका स्पष्ट प्रभाव इन स्थलों में लक्षित होता है।[२५] शंकराचार्य ने ब्रह्म की परिभाषा करते हुए उसे सत् और असत् दोनों के कारण 'अनिर्वचनीय' माना है। निर्गुणत्व और सगुणत्व दोनों से परे ब्रह्म की कल्पना शंकराचार्य के उपर्युक्त 'अनिर्वचनीय' कल्पना से मिलती-जुलती है। इस प्रकार की कल्पना से सत्पुरुष की अनुपमता व्यक्त होती है।[२६] दरिया-सम्प्रदाय के ग्रंथों में परमात्मा को द्योतित करने के लिए सत्पुरुष के साथ एक और शब्द बाहुल्य से मिलता है, और वह है—'बेचगू'। इस फारसी शब्द का तात्पर्य हुआ—अनमोल। इसीलिए, 'बेचूनमति' शब्द का भी प्रयोग सत्पुरुष के विशेषण के रूप में हुआ है।[२७]

जिस निर्गुण ब्रह्म के स्वरूप का संक्षिप्त विश्लेषण किया गया है उसकी प्राप्ति के लिए प्रेम अथवा श्रद्धा, भक्ति और ज्ञान इन तीनों की आवश्यकता है। बिना प्रेम की भक्ति नहीं हो सकती और बिना भक्ति के ज्ञान नहीं हो सकता।[२८] जिस तरह गोस्वामी तुलसीदास ने ज्ञान और भक्ति दोनों के समन्वय की इच्छा प्रतिपादित की है, उसी प्रकार दरिया ने भी दोनों का समान महत्त्व बतलाया है।[२९] भक्ति के साथ नाम-स्मरण भी सम्मिलित है। दरिया ने 'सतनाम' के जपने और उच्चारण करने का उपदेश दिया है। दरिया-पंथ के साधु-महात्मा जब एक दूसरे से मिलते हैं, तब 'प्रणाम' अथवा 'नमस्ते' के स्थान पर 'सतनाम' कहकर अभिवादन करते हैं।[१] यहाँ सन्तकवि दरिया ने जिस विशिष्ट अर्थ में अपने ग्रन्थों में ज्ञान शब्द का प्रयोग किया उसका संक्षिप्त निदर्शन अपेक्षित है।

सामान्यतः ज्ञान का तात्पर्य शास्त्रीय पांडित्य से है। किन्तु सन्तमत में शास्त्रीय पाण्डित्य का कोई भी महत्त्व नहीं है। कबीर ने प्रारम्भ में ही कहा था कि 'पोथी पढ़ि-पढ़ि जग मुआ पण्डित भया न कोय।' यही नहीं कि सन्त-मत के अनुयायियों के लिए वेद-शास्त्रों का निरा ज्ञान निरर्थक है, अपितु ब्रह्म-प्राप्ति में वह

---

२५. निरगुन सरगुन दोनों से न्यारा।
सत्त रूप सोए विमल सुधारा॥—दरियासागर (पृ० १०१)

२६ वस्तु अनुपम सुरति सुरेसे।—दरियासागर (पृ० १०१)

२७ बेचूनमति किछु बरनि न जाई।
ज्ञानी कथि कथि अन्त ना पाई॥—भक्तिहेतु (पृ० २११)

२८. बिना प्रेम नहिं भक्ति विवेका।
होय प्रेम यह गुरगमि एका॥

.... ... ....

प्रेम प्रीति नहिं जोंग लगावै।
करे भक्ति बिनु प्रेम सो पावै॥—भक्तिहेतु (पृ० २१२)

२९ ज्ञान भक्ति बिनु सार है सुनो सजन चित लाए।
बिनि बिनि विज्ञान यह ब्रह्म अनूप देखाए॥—भक्तिहेतु (पृ० २०३)

अथवा

निरमल ज्ञान विचारहु, भक्ति करहु चित लाए।
मन धरम सतगुर सेवा, आवागमन मेटाए॥—भक्तिहेतु (पृ० २०१)

३० प्रीति करो सतनाम स, सेवि सकल मर्म भाव।
मिथ्या जन्म जग जानु है, फिरि एक ऐसो भाव॥—भक्तिहेतु (पृ० २८०)

बाधक भी है। पाश्चात्य दार्शनिक बर्गसाँ (Bergson) ने तर्क-चैतन्य (Intelligence) और अन्तरनुभूति (Intention) का विश्लेषण करते हुए अन्तरनुभूति को तर्क-चैतन्य से ऊँचा बतलाया है। इसका कारण है कि तर्क सदा द्विपक्षिक होता है, वह पूर्व पक्ष और उत्तर पक्ष की द्विविधा से अपने को मुक्त नहीं कर सकता। किन्तु अन्तरनुभूति तर्क के परे की अवस्था है, जिसमें साधक को सतत साधना, तपस्या एवं अभ्यास के बल से 'दिव्यदृष्टि' की अलौकिक शक्ति अर्जित होती है। यह मानो सूर्य के समान आत्मप्रकाशित है। उसमें द्विविधा और सन्देह का अवकाश नहीं है। सन्तों का ज्ञान वस्तुतः यही दिव्यदृष्टि अथवा अन्तरनुभूति है। इसका सम्बन्ध हृदय से है, न कि मस्तिष्क से। सन्त दरिया ने भेद (रहस्य) और वेद का अन्तर प्रतिपादित करते हुए कहा है कि जो भेद जानना चाहे उसके लिए उचित है कि वेद भूल जाय।[११] वेद के पण्डितों और मौलवियों की ओर संकेत करते हुए दरिया ने कहा है कि वेद और कुरान के फन्दे में इन लोगों ने समस्त प्राणियों को फँसा रखा है, कर्मकाण्ड के नाम पर ये सभी जजमानों और जीवों को धोखा देते हैं और द्रव्य-अर्जन करके अपने स्वार्थ की सिद्धि करते हैं।[१२]

अनेक ग्रन्थों को पढ़कर पण्डित हो जाना सुगम है किन्तु सत्य अनुभूति जन्य ज्ञान प्राप्त करना न केवल दुस्साध्य है बल्कि कष्ट-साध्य भी। सत्य ज्ञान का मार्ग पर चलना मानो तलवार की धार पर चलना है। इसमें अत्यन्त अधिक संयम-नियम की आवश्यकता है।[१३] संत दरिया के बीस ग्रन्थों में छह के नाम में ज्ञान शब्द है—ब्रह्मज्ञान, ज्ञानदीपक, ज्ञानमूल, ज्ञानरतन, ज्ञानस्वरोदय और निर्भयज्ञान। इससे स्पष्ट है कि दिव्य दृष्टि द्वारा सत्य ज्ञान की प्राप्ति और सत्पुरुष से साक्षात्कार दरिया की ज्ञान-धारा का केन्द्र-बिन्दु है। ज्ञान के अतिरिक्त भक्ति, प्रेम और विवेक को भी उन्होंने अभीष्ट महत्त्व दिया है। सामान्य रूप से यह कहा जा सकता है कि साधक अथवा सन्त के हृदय में पहले प्रेम के 'ढाई अक्षर' का समावेश होना चाहिए। प्रेम के उत्स से भक्ति का मानसरोवर उमड़ेगा और उसमें विवेक के कमल खिलेंगे। इन्हीं कमलों में ज्ञान के उस मकरन्द की सृष्टि होगी जिसके मादक सौरभ से मन-मधुप परमानन्द में विभोर हो परम ब्रह्म में लीन हो जायेंगे।

सत्पुरुष त्रिगुणातीत है, किन्तु सृष्टि त्रिगुण-मिश्रित है। इस सृष्टि की उत्पत्ति कैसे हुई, इसके सम्बन्ध में दरिया ने अनेक ग्रन्थों में विस्तृत विवरण दिये हैं। उपनिषदों में यह बताया गया है कि सृष्टि के पूर्व एकमात्र सत् अथवा अद्वैत ब्रह्म था। उसके हृदय में एकत्व से बहुत्व में परिणत होने की इच्छा हुई (तदैक्षत बहु स्याम् प्रजायेयेति)। सृष्टि के पूर्व में एकमात्र ब्रह्म या ईश्वर की स्थिति और उसके मन में सृष्टि-रचना की इच्छा की भावना प्रायः सभी धर्मग्रन्थों में किसी-न-किसी रूप में विद्यमान है। दरिया ने कल्पना की है कि इस त्रिगुणात्मिका सृष्टि के पहले एकमात्र सत्पुरुष परमानन्द में मग्न अमरलोक में था

---

११ पोथी पढ़ना गीता गावहु।
भेद नहीं तब बेद भुलावहु॥—दरियासागर (पृ० ७०)

१२ बेद कितेब दुइ फंद पसारा।
तहि फंदा महँ जीव बेचारा॥
धोखा देई जीव सब हारा।
करम धरोहर बेद ओ आगा॥—ब्रह्मविवेक (पृ० १७५)

१३ ज्ञान के पंथ परा पर न कोई।
धार कृपान त्रिगुन अति होई॥
अगम अपार पार किमि पावै।—ज्ञानरतन (पृ० १९८)

क्रोध लोभ मद मोह आदि सभी विकार मन और माया के संग से उपजते हैं। सिंह और उसका अपनी प्रतिमा देखकर उससे लड़ना, कुत्ते का शीशे के मकान में भूँक-भूँककर मरना, मृग का अपनी नाभि में उपस्थित कस्तूरी की खोज में भटकना, पतंग का दीपक का चक्कर काटते-काटते उसमें जल जाना, भौंरे का कमल के संपुट में बँधना, सुग्गे का सेमल के फूल को लाल फल समझकर चोंच मारना, आदि सहस्रों दृष्टान्त जो भारतीय कवियों ने माया के निदर्शन में दिये हैं, उन्हें संत दरिया ने भी प्रयुक्त किया है। जिस तरह शराब बेचनेवाली 'कलवारी' लोगों को पिलाकर मन्मत्त कर देती है, उसी तरह माया ने भी जीव को कर रखा है।[४१] माया-संयुक्त मन अनादि काल से अपना नाच दिखाये है, और समस्त काल तक सुर, नर मुनियों को नाच नचाता रहेगा।[४२] मन की अतिशायी प्रबलता को घोषित करने के लिए ही कहीं-कहीं दरिया ने 'मन परमेसर मन है राजा' जैसी पंक्तियाँ लिखी हैं। मन और माया को वश करना और उनके जाल से अपने को मुक्त करना यह संत जीवन का चरम लक्ष्य है।

इस लक्ष्य की प्राप्ति के लिए योग-साधन आवश्यक है। दरिया के अनुसार योग दो प्रकार का होता है—(क) पिपीलक योग और (ख) विहंगम योग। दूसरे शब्दों में पिपीलक योग को हठयोग भी कहते हैं। संक्षेप में इस योग की प्रक्रिया यह है कि मूलाधार-स्थित कुण्डलिनी को जागरित किया जाय जिसमें वह सुषुम्णा-मार्ग से ऊपर उठकर शेष पाँच चक्रों (स्वाधिष्ठान मणिपुर, अनाहत विशुद्ध और आज्ञा) का भेदन करते हुए सहस्रदल कमल में विलीन हो जाय। तांत्रिकों के अनुसार कुण्डलिनी प्रकृति का प्रतीक है और सहस्रदल कमल ईश्वर या ब्रह्म का। कुण्डलिनी का सहस्रदल कमल में विलयन मानो प्रकृति के बन्धन से मुक्त होकर आत्मा का परमात्मा में विलीन होना है, जिसे मोक्ष या निर्वाण कहते हैं। हठयोग के सम्बन्ध में आसन प्राणायाम मुद्रा आदि ऐसी प्रक्रियाएँ हैं, जिनका प्रयोग आवश्यक है।[४३] इन प्रक्रियाओं का सम्बन्ध बहुत कुछ शरीर के नियंत्रण से है। अतः इनसे परमानन्द की जो प्राप्ति होती है, वह स्थायी नहीं रहती। इसके विपरीत विहंगम, योग का सम्बन्ध शरीर के निम्न भाग से न होकर गगन से ऊपर ब्रह्माण्ड भाग से है। इसके अनुसार आत्मा की सुरति (अन्तर्दृष्टि) नेत्र के अष्टदल-कमल-स्थित सूचीद्वार अथवा 'अमरपद' होकर ब्रह्मांड में प्रवेश करती है; फिर वह इंगला पिंगला और सुषुम्णा की त्रिवेणी में मज्जन करते हुए सहस्रदल कमल से होकर बंकनाल के द्वारा चढ़ती हुई 'भँवर-गुफा' में प्रविष्ट होती है, जिसमें अनहद नाद गुंजायमान रहता है और अनेक रंग-के दिव्यमान रहते हैं तथा अनुपम सुगन्धि छाई रहती है। इसकी प्राप्ति योगी को दिव्य दृष्टि द्वारा होती है। भँवर-गुफा से भी ऊपर वह अवर्णनीय लोक है जहाँ निराकार सत्पुरुष विराजमान रहता है, इसे दरिया ने 'अगम लोक' 'अमरापुर' अमर नगरी आदि नाम दिये हैं। उन्होंने पिपीलक योग या हठयोग को उत्तम स्थान इसलिए नहीं दिया है कि इसकी सिद्धि उसी प्रकार क्षणिक होती है, जिस तरह एक चींटी पेड़ के ऊपर चढ़कर मधुर फल का तभी तक आस्वादन करती है, जबतक पदस्खलन नहीं होता; क्योंकि शक्ति क्षीण ही जिससे होकर वह पेड़ से नीचे उतर जाती है। इसके

---

४१ यह संसार माया कलवारी।
    भर मतवार भरम करि डारी॥—ज्ञानसरोदै (पृ० २५०)

४२ नट मन आदि अन्त नचि चाही।
    नर मन सुर मुनि नाच नचाही॥—दरियासागर (पृ० ११३)

४३ इन क्रियाओं का विस्तृत विवरण दरिया-ग्रन्थावली, प्रथम खंड के प्रथम परिच्छेद में लिए।

देना चाहिए, क्योंकि गुरु साक्षात् परमेश्वर है।[४७] गुरु इस भव-सिन्धु में डूबती हुई नौका पर आकर व्यक्ति के लिए कर्णधार के समान है।[४८] इस सम्बन्ध में हमें स्मरण रखना चाहिए कि सद्गुरु के लिए किसी जातिविशेष का होना आवश्यक नहीं है। गुरु पूछिए तो गुरु के सम्बन्ध में जो जाति-पाँति की खोज करता है वह पाप का भागी बनता है।[४९] सद्गुरु का महत्त्वपूर्ण स्थान सूचित करने की दृष्टि से दरिया ने अपने निर्गुण मत को सतगुरु मत भी कहा है। अन्यत्र 'संतमत' 'सतपुरुष मत' आदि का भी उल्लेख है।[५०]

## ३ आचार-व्यवहार

दरिया-पंथ में आचार-व्यवहार के कुछ सिद्धान्तों का कठोर पालन आवश्यक है। इनमें मुख्य हैं—सत्यचारिता और निष्कपटता, अहिंसा, मद्यादि परिहार, इन्द्रिय-निरोध, निरहंकारता, स्वस्मारोपित निर्धनता और जाति-पाँति के भेद-भाव का परित्याग। पण्डितों द्वारा देवी को बकरे आदि की बलि चढ़ाना दरिया की दृष्टि में अत्यन्त अधम्य है। जितना पाप यजमान को लगता है, उतना ही पाप पुरोहित को भी लगता है।[५१] वे यह भी कहते हैं कि बकरे की बलि चढ़ाना अथवा गाय या सूअर की बलि चढ़ाना जिसे हिन्दू या मुसलमान क्रमशः पाप मानते हैं सिद्धान्ततः समान है।[५२] कहीं-कहीं तो दरिया ने पाखंडी ब्राह्मणों और वैष्णवों पर बड़े ही तीखे व्यंग्य कसे हैं। वे एक स्थल पर कहते हैं कि स्वयं तो ब्राह्मण और वैष्णव बना हुआ है, किन्तु घर में माता भवानि ( शाक्त की ) रखे हुए है, जो भयंकर

---

४७ गुरु कहे सायर सीखिए,
तन मन अरपयो सीस।
गुरु दिखो गुरु देव है
गुरु साहब जगदीश॥—ज्ञानमूल ( पृ १८० )

४८ भवमें ] त्रिविध विकार बल आदिक कुटिल नाथ।
गुरु सतगुरु कनहरिया त्यागि थामे हाथ॥—दरियासागर ( पृ० १८ )

पुनः

दरिया मन बस अगम है सतगुरु करो सहाय।
सागर हंसा पार कै जाय करा सुखराय॥—दरियासागर ( पृ० ४९ )

४९ सतगुरु जाति-पाँति नहिं कीजै।
जाति न्यारे नहिं पावत रीजै॥—दरियासागर ( पृ ४९ )

५० सतगुरु कहे मुक्त निवासा।—ज्ञानरतन ( पृ० ११० )

५१ आपा दास ब्राह्मण कहै राता।
शाह वैष्णव करे जा पाता॥—दरियासागर ( पृ० ४१ )

५२ मानु एक पूजा नहिं हाई।—दरियासागर ( पृ० ४१ )

पुनः

कोप हिरनि कोप गाय जो खाई।
कोड एक पूजा नहिं भाई॥—दरिया सागर ( पृ० ४१ )

मांसाहारिणी है।[५२] उसके स्पर्श-दोष से वह कैसे बच सकता है। हिंसा के साथ-साथ मद्यादि-सेवन भी वर्जनीय है।[५३] यदि हिंसा प्रिय है, तो मनुष्य को ज्ञान-रूपी खड्ग लेकर काम-क्रोध आदि अनिष्टकारी शत्रुओं के विरुद्ध युद्ध छेड़ देना चाहिए और उनका विनाश कर देना चाहिए। पाँच और पचीस अर्थात् पञ्चतत्त्व और उसके प्रपञ्च पर विजय प्राप्त कर लेनी चाहिए।[५४] इसी प्रकार यदि मद्यपान से प्रेम है तो सतनाम रूपी अमल मद का पान करना चाहिए और उसमें मस्त रहना चाहिए। संतों की मधुशाला में सद्गुरु 'साकी' है, जो प्रेम का प्याला भर-भरकर भक्तजन को पिलाता रहता है।[५५] जाति-पाँति के नाम पर अथवा हिन्दू, मुसल्मान आदि सम्प्रदाय के नाम पर जो भेद-भाव है, उसका तीव्र विरोध दरिया ने किया था। वे कहते हैं कि जब 'एक जोतिनि सभे उतपाता', तब फिर हिन्दू अथवा तुर्क ब्राह्मण अथवा शूद्र आदि कल्पित भेद-भाव क्यों? सम्प्रदाय, जाति-पाँति आदि कर्मकाण्ड के नाम पर अनेक अनर्थ हो रहे हैं, उन्हें उन्होंने 'भरम टटेरी' या 'पाखंड' बताया है और यह घोषित किया है कि पाखंड स प्रभु मिलै न काहू। कर्मकाण्ड और पाखंड के अन्दर निर्गुण ब्रह्म को सगुण मानकर उसकी मूर्तियाँ बनाकर पूजना भैरव भूत आदि को मानना, मरे हुए पितरों को तृप्त करने के लिए पिण्ड देना रंग-बिरंगे भेष से बाह्य दृश्य मात्रों को प्रभावित कर दिखलाना बिना आचरण को सुधारे रोजा-नमाज, तीर्थ व्रत आदि में समय नष्ट करना—सभी सम्मिलित हैं। उनका विचार है कि आजकल सभी भटक रहे हैं, चाहे हिन्दू हों या मुसल्मान।[५६]

## ४. काव्योत्कर्ष

संतकवि दरिया के संक्षिप्त परिचय को पूर्णता प्रदान करने के लिए उनकी रचनाओं, काव्यगत विशेषताओं, भाषा एवं शैली का मूल्यांकन अपेक्षित है। इसका कुछ विस्तृत विवरण दरिया-ग्रन्थावली के प्रथम खण्ड में दिया गया है। हम यहाँ पिष्ट-पेषण नहीं करना चाहते।

---

५२ अपने बकरा बिस्मी दोई।
घर में साकट भेदी सोई॥
मांसु ग्याय संग सूते जाई।
ताके मुख चुम्बन गहि लाई॥
५३ मति कछु भूल पिये जनि ताके।—ज्ञानसरोदै ( पृ० १५१ )
पुनः
पिये सराब भूल करि खाई,
भाखति भवि बहु लेई जाई।—ज्ञानसरोदै ( पृ० १५१ )
५४ श्याम खड्ग हिकर गहो
कामादिक सब मारि।
पाँच पचीसहि जीति कै
करम भरम सब झारि॥—ज्ञानसरोदै ( पृ० १५२ )
५५ पियहु नाम मद अमल करारा।
रहहु मस्त कायहि मतवारा॥—ज्ञानसरोदै ( पृ० १५२ )
पुनश्च
साकी सतगुरु प्रेम पियाला।
जो लेहि लायक तेहि तन ढाला।—ज्ञानसरोदै (पृ० १५६ )
५६ हिन्दू तुरुक दुनों भुलाना।
दुनों कारि बिकारि भिमाना—दरियासागर ( पृ० ८१ )

भाषा-विज्ञान-सम्बन्धी अनुसन्धान के लिए तो दरिया-ग्रन्थावली में अनन्त सामग्री भरी पड़ी है। यद्यपि उनके ग्रन्थों की मुख्य भाषा अवधी कही जा सकती है, जैसी कि 'रामचरितमानस' में है, तथापि उसमें ब्रजभाषा, खड़ी बोली राजस्थानी मैथिली, मगही भोजपुरी आदि अनेकानेक भाषाओं अथवा बोलियों की विशेषताएँ यत्र-तत्र-सर्वत्र मिलती हैं। भोजपुरी का पुट तो बहुत अधिक है और यह स्वाभाविक भी है, क्योंकि संत दरिया शाहाबाद ( जो भोजपुरी का गढ़ है ) में आविर्भूत हुए थे। उनकी रचनाओं में ऐसे शब्द और मुहावरे भरे पड़े हैं, जो भोजपुरी की विशिष्ट सम्पत्ति कहे जा सकते हैं। निदर्शन-निमित्त कुछ पंक्तियाँ उद्धृत की जा रही हैं—

जो जी परे कलेठ में, पलके टाग घुमाए।

× × ×

अधिक लंगूर कपासा भारी।
नर के पाग रांड की सारी॥

× × ×

आगि लगाए दीन दुहुकारी।

× × ×

मुह बिरावहिं चें चें तारी।

× × ×

बिखा घोर पानी घट भारी।
घोर उजार मचल भी पारी॥

× × ×

जो मन एक कहहिं नहीं समुझा।
अगाड़ी रावन राम ही अमुझा॥

× × ×

कुम्भकरण जागे नहिं जीया।

× × ×

माया मन ही भ्रमे भवावे।
छीन पकड़ि के पीव ओंड़ावे॥

संक्षेप में यह कहा जा सकता है कि काव्य के व्यापक आदर्श का पालन शृंगार का गहन विमर्श कथा-वस्तु और काव्य-वस्तु का व्यवस्थित प्रतिपादन रस-सन्निवेश, चरित्र-चित्रण दृश्यों अथवा परिस्थितियों का जीवन्त वर्णन कल्पना का उत्कर्ष भाषा का सौष्ठव और रचना की आकर्षक शैली—सभी दृष्टियों से सन्त कवि दरिया न केवल संत-साहित्य में, अपितु समस्त हिन्दी-साहित्य में श्रेष्ठ एवं वरेण्य पद के अधिकारी हैं।

## विषय-सूची

# सतनाम

## ग्रंथ दरियासागर भाखल दरियासाहब
## सतगुर बंदीछोर हंसउबारन मुक्तिदाता नाम निसान सही[1]

साखी

ग्रंथ दरियासागर, मुक्ति भेद निजुसार ।[2]
जो जन सब्द बिबेकिया, सो जन उतरहिं पार ॥१॥[3]

चौपाई[4]

प्रथमहिं सतपद कीन्ह बखाना । परम प्रीति सहि स्तुती समाना ॥१॥[5]
सतपद अनभौ कीन्ह अनुसारा । लोक बेद त्यागेउ सम भागा ॥२॥[6]
लोक बेद इंह हम सम जानी । केवल नाम निरंतर भानी ॥३॥[7]
गरब गुमान काम अग त्यागा । प्रेम रचित निजु हिरदय लागा ॥४॥
बद बिधी महिं बरउ बखाना । छप लोक साहब मसयाना ॥५॥[8]

---

१ (ख) सतनाम सत सुकृत दरिया साहेब सत बरग नाम निसान ग्रंथ दरिया सागर सत सुकृत सही । (ग) खण्डित । (घ) सतनाम सुकृत दरिया साहब, हंस उबारन मुक्ति दाता नाम दरिया धाम भाखल सही । (ङ) बैराग्य साहब सुकृत दरिया साहब ग्रंथ दरिया सागर भाखल ॥

२. (घ) खण्डित (प्रारम्भ से सोरठा सं० १ तक) । (ङ) निजुसार = निजुसारर ।

३ (घ) बिबेकिया = बिबेकिया । (ग) उतरहिं = उतरे ।

४ (ग) (घ) (ङ) अपठित । (घ) खंडित ।

५. (ग) (घ) प्रथमहिं = प्रथमे । (ग) खंडित । (ङ) कीन्ह = कीन्हा । (ग) सहि = सेती ।

६ (ङ) अनभौ = अनोभो । (ङ) कीन्ह = कीन्ह । (ग) त्यागेउ = त्यागे । (ङ) त्यागेउ = त्यागेवो ।

७ (ग) (घ), (ङ) इंह = यह ।

८ (ग) (घ) (ङ) महिं = माहि । (ख) बरउ = करी । (घ) बरउ = करेउ । (ङ) बरउ = करेउ । (ख) साहब = साहेब ।

साखी

तीनि लोक के ऊपरै, (तहां) अभ लोक विस्तार ।[१]
सत सुक्रित कबिरा पावै, पहुंचे जाए करार ॥२॥[२]

चौपाई

क्रिपावंत क्रिपा अब कीन्हा । दयासिंधु सुखसागर दीन्हा ॥६॥[३]
मैं सामरथ नहिं पूरा ग्याना । सत साहेब सब्द निरवाना ॥७॥[४]
अनंतलोचन सम ग्यानी होई । अगम पुरुष कहि सकै न कोई ॥८॥[५]
सतारि जुग जिन्हि नस में राखा । कछु कहे बरनी (सकै) कोइ भाखा ॥९॥[६]
को कबिता पद पावै ऐसा । नाम सरूप कछु बरनी कथा ॥१०॥
उन्ह कर रूप कहा नहिं जाई । मन में सकुच लग कछु भाई ॥११॥[७]
नव लख करि जाके है माथा । आदि अन्त सुकीरतहिं साथा ॥१२॥[८]
सकल रूप महिमा उजियारा । प्रती रहा समदिस्टि पसारा ॥१३॥[९]
करि नहिं सको तिलक के बरना । लछमी चरित्र भई जेहि सरना ॥१४॥[१०]
(इंह) लोचन तेज कहा नहिं जाई । तनिक दिस्टि सम पाप कटाई ॥१५॥[११]
तनिक उंकार जोति के कीन्हा । तीनी लोक जोति रचि लीन्हा ॥१६॥
ताके कवि का करो बखाना । एक नाम निजु हिरदै आना ॥१७॥[१२]

---

१ (क) (ख), (ग) ऊपरै = ऊपरे ।
२ (ख) पहुंचै = पहुंचे ।
३ (ग) क्रिपावंत = दीक्षित है ।
४ (घ) सामरथ = सामर्थ । (क) (ख) (ग)—नहिं = नाहि । (ग) पूरा = पूरों ।
(घ) साहेब = साहब ।
५ (क) (ख) (ग) पुरुष = रूप । (क) (ख) (ग) न = ना । (ग) सकै = सके ।
६ (ग) सतारि जुग सएन सुख राखा । (ख) (ग) सतर जुग सएन सुखराखा ।
(घ) कोइ = को ।
७ (क) (ख), (ग) नहिं = नाहि । (ख) (ग) लगै = लागे ।
८ (ग) जाके = जाके । (ख) सुकितहिं = सुकितहि । (ख) सुकितहिं = सुकित है ।
(ग) सुकितहि = सुकित रही ।
९ (क) बरत रहा सम दिस्टि पसारा । (ग) बरनि रही सम द्रिस्टि पसारा ।
१० (क) करि सको निल के बरना । (घ) (ग) करि नाहि सके तिलक के बरना ।
(ग) लछमनि चरित भया जेहि सर्नां । (ख) लछमनि चरित्र भए जेहि सर्नां ।
(ग) लछमनि चरित्र भए जेहि सर्नां ।
११ (क), (ख), (ग) नहिं = नाहि ।
१२ (ग) ताके = ताको ।

अनंत - नाम सकल बौराना । माया फंद सभ रहे भुलाना ॥१८॥[1]

साखी

एक सो अनंत भयो, सो फुटि डार बिस्तार ।[2]
अंतहु फेरी एक है, ताहि खोजु निजु सार ॥३॥[3]

चौपाई

जो तिहि ब्रह्मा बिस्नु प्रतिपाला । जोति रूप धरि रहे गोपाला ॥१९॥[4]
पुर्न ना होहि आपु अवतारा । जोति गहे सभ करु उपकारा ॥२०॥[5]
जोति रूप जगत सभ धरई । जहां तहां दुस्टन्हि सभ दलई ॥२१॥[6]

साखी

जोतिहि ब्रह्मा बिस्नु हहीं, संकर जोगी ध्यान ।[7]
सतपुर्न छप लोक हहीं, ताको सबन्ह जहान ॥४॥

चौपाई

रामे जोति अउरि नहिं कोई । छिन्न रूप धरै पुनि सोई ॥२२॥[8]
ब्रह्मा बिस्नु जोति अवतारा । पुर्न नाम खोए रग करारा ॥२३॥[9]
छप लोक सहि हम चलि आई । साहब कहा सब्द समुझाई ॥२४॥[10]
दीन्ह बचन सब्द का दागी । जगत माह भयो अनुरागी ॥२५॥[11]
गरभ वास जब दीन्ह अवतारा । जनम भया देखा संसारा ॥२६॥[12]

---

१ (क) बौराना = बउराना । (क) रहे = रहैं । (घ) भुलाना = भुलना ।
२. (घ) (घ), (क) एक सो अनंत भयो ।
३ (ग) अंतहु फेरि = अंतहु मे फीर । –
४ (ख) बिस्नु = बिस । (ग) रहे = रहा ।
५. (घ), (घ), (ग) गहे = गाहे ।
६ (घ) दुस्टन्हि = दुष्टन्ह ।
(घ) दलइ = दलइइ ।
७ (घ) बिस्नु = बिसन ।
८ (घ) चौपाइ नं० २२ से २३ तक १८ और १९ पृष्ठों के बीच में है । रामहि जो अवर नाहि कोई । (घ) (क) रामे = रामै । (घ), (ग) अउरि = अवरि । (घ) (क) नहिं = नाहि । (घ) धरै = धरए । (क) धरै = धर । (घ) पुनि = फुनि ।
९. (घ) बिस्नु = बिसन । (घ) जोति = जोत ।
१० (ख) (क) साहब = साहेब ।
११ (घ), दीन्ह = दीन्हो । (ख) भयो = भो ।
१२. (घ), (घ) (ग) गरभ = गरभ । (ग) (क) संसारा = संसारा ।

कछु दिन बालक रूप चलि गयऊ । किछु दिन सब्द संधी महं रहेऊ ॥२७॥[1]
किछु दिन माया मोह बिसतारा । किछु दिन ममिता सभै हमारा ॥२८॥[2]
किछु दिन बीते भो सब ग्याना । क्रिपा कीन्ह सत साहब आना ॥२९॥[3]
कीन्ह क्रिपा अति सीतलि बानी । प्रेम भगति सत सुमिरन ठानी ॥३०॥[4]
भयो प्रेम निरसंक बिचारा । गुर गमि ग्यान नाम निजु सारा ॥३१॥
तनिक सरुप न कीन्ह पसुसारा । अतै तेज सम लोक उजियारा ॥३२॥[5]
कहां लहि कहौं कहा नहि जाई । ग्यानदिस्टि मन देखु लगाई ॥३३॥[6]

छन्द

कोटि कामिनि चौर ढारहिं, कोटि किस्न ध्यावहीं ।[7]
कोटि ब्रह्मा बेद भनत, अनंत बाजा बाजहीं ॥[8]
जोतिमंडल कोटि कलसा, हिरन्म की परगासहीं ।[9]
भलक भालरि लागु चहुं ओर मोति मनि छबि छाजहीं ॥१॥[10]

सोरठा

सोभा अगम अपार, हंस बंसगुन पावहीं ।
कोइ ग्यानी करै बिचार, प्रेम तंतु जाके बसै ॥१॥[11]

चौपाई[12]

जम जालिम जग करै बेगारा । पाखंड धर्म करै संसारा ॥३४॥[13]
जब निजु भेद पाव जन कोई । ताहि देखि भगा जम रोई ॥३५॥[14]

---

१ (ग) (घ) (च) कछु = किछु । (क) (ख) (ग) गयऊ = गैउ । (च) रहेऊ = रहेउ ।
२ (क) सभै = सभ ।
३ (क) (ख) भो = भयो । (ग) भो = भया ।
४ (घ) सीतल = सीतलि ।
५ (क) (ख) (ग) अतै = अते ।
६ (ख) लहि = लै । (ग) लगाइ = लागइ ।
७ (ग) (घ) चौर = चवर । (ङ) चौर = चवर । ध्यारहीं = संभवतः ध्यावहीं ।
८ (ग) बाजा = बजा ।
९ (ग) (घ) (ङ) की = को । हिरंम्म = हिरण्य (सोना) ।
१० (ङ) चहुं = चहु ।
११ (ग) करै = करही । (ख) (ग)—करै = करे । (ग) (घ) (ङ) बसै = बसे ।
१२ (ख) (ग) (घ) (ङ) पाठाभाव ।
१३ (ग) (घ) करै = करि । (ग) बेगारा = बिगारा । (घ) धरम = धर्म । (क), (ग) करै संसारा = कर संसारा । (ख) करै संसारा = करै सनसारा ।
१४ (ख) रोई = रोवे ।

चौदह चौकी जम कै होई । बिनु सतगुर नहिं पहुचै कोई ॥३६॥[१]
चौदह मंत्र भेद जो पावै । जाए छपलोक बहुरि नहिं आवै ॥३७॥[२]
तामें सार सब्द है एका । ताहि जानहु निजु काया बिसोका ॥३८॥[३]
काया परचै निजु कहो बुझाई । गुर गमि ग्यान बुझो चितलाई ॥३९॥[४]
अस्टदल कंवल रंग है सोई । मध्य बीच तेहि बोलता होई ॥४०॥[५]
अपनस ताहां बैठे आई । तिन भरि चौकी बैलसी भाई ॥४१॥[६]
दल चक्र ताहां मनि उजियारा । झलकर झरै ताहां जोति निजु सारा ॥४२॥[७]
दल चक्र ताहां परचै पाव । मूल चक्र दिढ़ आसन लाव ॥४३॥[८]
पांच तत्तु तहां देखु बिसेखा । पल पल करहिं अनूपम भेखा ॥४४॥
तामें निरति सुरति की खानी । तामें निरतु माया की खानी ॥४५॥
पचिस प्रकिति तहं निरति कराई । दसो दिसा रहै चोए जाई ॥४६॥[९]
मूल सब्द मनि मानिक देखा । निरति करै तहां लाल बिसेखा ॥४७॥[१०]
पचिस प्रकिति के भेद कहि दीजै । होए गुर ग्यान बुझि एह लीजै ॥४८॥[११]
पचीस के एह कथा सुनाई । तामें सार पवन है भाई ॥४९॥[१२]
इंगला पिंगला सुखमन नारी । सार पवन तहं कर पुकारी ॥५०॥[१३]
चोहि पवन घटचक्रमहि फेरा । होए गुर ग्यान बुझै एह भेदा ॥५१॥[१४]
ता त्रिकुटी महं रहा समाई । तहवां काल सकै नहिं जाई ॥५२॥[१५]

---

१ (घ) चौकी = चउकी । (ख), (ग), (घ) (ङ) कै = के । (ख), (ग), (घ), (ङ) नहिं = नाहि । (ख), (ग), (ङ) पहुचै = पहुचे ।

२ (ङ) मंत्र = मंतर । (ख) जो = जौ । (घ) जो = जैसो । (ख), (घ), (ङ) नहिं = नाहि ।

३ (ख) सब्द = सबद । (ग) जानहु निजुकाया = जानहु काया ।

४ (ग) परचै = परचे । (ग) निजु = निज । (ख) (ग) (घ) (ङ) कहो = कहो ।

५ (ग) (ङ) कवल = कमल । (ग) (घ) (ङ) मध्य = मधि ।

६ (घ) बैठ = बइठ । (घ) चौकी = चउकी ।

७ (ग) दल = दलो । (ग) झरै = झरे । (ख) निजुसारा = मनुसारा ।

८ (ख), (ग) दल = दलो । (ख) चक्र = चक्कर । (ङ) चक्र = चक्कर । (ग) परचै = परचे ।

९ (ग) (ख) निरति = निर्ति । (ग) (घ) (ख) दिसा = द्वार ।

१० (ग) निरति = सुरत । (ग), (घ), (ङ) करै = करे ।

११ (ख) दीजै = दीजे । (ख) लीजै = लीजे । (ग) बुझि = समुझि ।

१२ (घ) (ङ) है = है ।

१३ (ख) पिंगला = पिंगल । (ख) (ग) (घ), (ख) सुखमन = सुखमनि । (ग) कर = कर ।

१४ (ख) (ङ) चोहि = चाहि । (ग) बुझै = बुझे । (ख) बुझै = बुझि ।

१५ (ख), (ग), (घ) महं = मे । (ख), (ग), (घ) (ङ)—नहिं = नाहि । (ग)—सकै = सके ।

सत साहब दरियहिं समुझाई । जाए छपलोक बहुरि नहिं आई ॥ ५९ ॥[1]
प्रेम पियाला पिवै जन कोई । बिना सीस का चीन्है सोई ॥ ६० ॥[2]
सकल जिवन कहँ खाए चोराई । जिन्ह नहिं नाम परम पद पाई ॥ ६१ ॥[3]

साखी

प्रेम प्रीति लगाए कै, सत्त सब्द अधार ।[4]
सत्त बिना नहिं बाचिहौं, नर कोटिन्हि करै बेपार ॥ ६ ॥[5]

चौपाई

सत सब्द बिचारै जो कोई । अभय लोक सिधारै सोई ॥ ६२ ॥[6]
अभय निसान धुनी तहँ होई । अजर अमर पद पावै सोई ॥ ६३ ॥[7]
कहन सुनन किमि करि बनि आवै । सतनाम निजु परचै पावै ॥ ६४ ॥[8]
सीखै निरखि भेद निजु सारा । समुझि परै तब उतरै पारा ॥ ६५ ॥[9]
कंचन डाहि पावक महँ जाई । ऐसो तन कहँ डाहहु भाई ॥ ६६ ॥[10]
ज्यों हीरा घन सहै घनेरा । होए हिरंमर बहुरि न फेरा ॥ ६७ ॥[11]

---

१ (घ) सत = सत्य । (ख), (घ), (ङ) दरियहि = दरियहिं । (ख), (ग), (घ) (ङ) नहि = नाहिं ।

२. (ख), (घ), (ङ) पियाला = पियाला । (ग) पियाला = प्याला । (ख) पिवै = पिए । (ग) पिवै = पीवै । (घ) चीन्है = चीन्हे ।

३ (ग) (घ), (ङ) जीवन = जीवन्ह । (ख) परम = प्रेम । (ख) (ग) (घ) (ङ) जिन्ह = जिन्हि ।

४ (ङ) प्रीति = पीरीति । (ग) लगाएकै = लगाइकै । (ख) (ग), (घ) सत्त = सत ।

५. (घ) बिना नहि = बिनाहि । (ख) (ग), (घ) (ङ) बाचिहौं = बाचिहो । (ख) (ग), (घ), (ङ) कोटिन्हि = कोटिन्ह । (घ), (ङ) करै = करो । (ख) (ग), (घ), (ङ) बेपार = बैपार ।

६ (ख), (ङ) सतै = सत । (घ), (ङ) बिचारै जो कोई = बिचारे कोई । (ख), (ङ) बिचारै जो कोइ = बिचारे कोई । (ख), (घ) (ङ) अभय = अभै । (ग) अभय = अभे । (ख) (ग) सिधारै = सिधारे । (ख) सोई = कोई ।

७ (ख) (ग) (घ) (ङ) तहँ = तहाँ । (ग) पावै = पावे ।

८ (घ) करि = कर । (ग) परचै = परचे ।

९ (ख) (ग) परै = परे । (ख), (ग) उतरै = उतरे ।

१० (घ), (ग) डाहै = डाहे । (ख) ऐसे तन के डाहहु भाई । (ग), (घ) (ङ) ऐसो = ऐसे ।

११ (ङ) ज्यों = ज्यौं । (ग), (ङ) ज्यों = जैसों । (ख) सहै = सहए । (ग) (घ), (ङ) टरे = मरे । (ख) (घ) (ङ) न = ना ।

गहै मूल तब निरमल बानी । दरिया दिल बिच सुरति समानी ॥ ६८ ॥[1]
पारस सब्द कहा समुझाई । सतगुर मिलै तब देहि देखाई ॥ ६९ ॥[2]
सतगुर सो जो सत्त बतावै । हंस बोधि छपलोक पठावै ॥ ७० ॥[3]
घर घर ग्यान कथै बिसतारा । सो नहिं पहुंचै लोक हमारा ॥ ७१ ॥[4]
एक नाम प्रेम सो गावै । संत साधु का दरसन पावै ॥ ७२ ॥[5]
पावै दरसन मुक्ति का मेवा । सुजस निरखि करै नितु सेवा ॥ ७३ ॥[6]

साखी

सुमति चिन्है सो बावरा, कुमति चिन्है सो पूर ।[7]
चिन्है बिना जग जात है, जड़ मूरख ज्यों कूर ॥७॥[8]

चौपाई

आपे सांच सांच है सोई । झूठा भा जग जात बिगोई ॥७४॥[9]
सत्त पुर्ष महिमा उजियारा । कोटिन्हि सूरज सिर पर बारा ॥७५॥[10]
कोटिन्हि कामिनि निरति कराई । कोटिन्हि हीरा सेज बिछाई ॥७६॥[11]
ताहि साहब के चरन मनावौं । भेद निरखि नितु निरगुन गावौं ॥७७॥[12]
जब छूटै यह जग के भटका । जम जगाति सम तब फटका ॥७८॥[13]

---

१ (ख) (ग) घ, (ङ) गहै = गहे । (ख) समानी = समाना ।
२ (क) सब्द = सबद । (ख), (ग) सतगुर मिलहित यहि देखाई । (घ) सतगुर मिलै दे देहि देखाई । (ङ) सतगुर मिलै ही तै देहि देखाइ ।
३ (ग) सो = सोइ । (ख) छपलोक = छपक ।
४ (ग) कथै = कथे । (घ) पहुंचै = पहूचे ।
५ (ङ) प्रेम = परेम । (ख) (ग) (घ) (ङ) सो = सय । (ग) का = के ।
६ (ग) पावै = पावे । (ङ) मुक्ति = मुकति । (ख) मेवा = मवे । (ग) (घ) (ङ) मेवा = मया । (ग) करै = करे । (ख) सेवा = सेवै ।
७ (ग) चिन्है = चिन्हे । (ख) बावरा = बावोर । (ख) कुमति = कुमत । (ग) चिन्है = चिन्हे ।
८ (ग) चिन्है = चिन्हे । (ख) (ग) (घ) (ङ) जड़ = जड़ । (ख) मूरख = मुरुख ।
(ग) मूरख = मूर्ष ।
९ (घ) (ङ) आपे = आपै । (ख), (ग) (घ) (ङ) भा = भया ।
१० (ङ) पुर्ष = पुरुष । (ख) (ग) सूरज = सूर्ज ।
११ (ख), (ग) (घ) (ङ) कोटिन्हि = कोटिन्ह । (ग) निरति = नृत्य ।
(ख) (ग) (घ) (ङ) कोटिन्हि = कोटिन्ह ।
१२ (ख) साहब = साहेब । (ख) (ग) (घ) मनावौं = मनावो । (ग) निरगुन = पद गुन ।
१३ (ख) (ग) (ङ) छूटै = छुटे । (ग), (घ) के = की । (ख) सभे होए फटका ।
(ग) सभे हैं फटका । (ग) (ङ) सभै फटका ।

कैसे हंसा पहुंचै जाई । जम अगाति दुर्ग है भाई ॥७९॥[1]
जम अगाति दुर्ग बटपारा । मारि जीव सब करै अहारा ॥८०॥[2]
चौदह मंत्र बान संधाना । मारहु जम के पद निर्वाना ॥८१॥[3]
चौदह मंत्र भेद बिस्तारा । एक सब्द ते हंस उबारा ॥८२॥[4]
कामिनि कनक फंद जमजाला । चौदह चिन्है करम का कासा ॥८३॥[5]
सीख सब्द तुह करो बिचारा । लोक वेद त्यागो सभ भारा ॥८४॥[6]
त्यागहु संसै जमकर दंदा । समुझि परी सब भव जल फंदा ॥८५॥[7]

साखी

दरिया सब्द बिचारिए, तीनि लोक ते न्यार ।[8]
गुर ते भरम जनि राखहु, मिलहिं सब्द मिलु सार ॥८॥[9]

चौपाई

सतगुर जानि के बंदहु पाऊ । भरम त्यागि तब हिरदै लाऊ ॥८६॥[10]
सतगुर से सुझि परे उह देसा । प्रेम सुखी जब पाउ संदेसा ॥८७॥[11]
आदि अंत जौ पूछे भाई । छपलोक कहीं समुझाई ॥८८॥[12]
राह देखाए दीन्ह करु ग्याना । जम के मान मरदि घर ध्याना ॥८९॥[13]
द्वार पताल खोज असमाना । ताहि पुर्ष के करौं बखाना ॥९०॥[14]

---

१ (प) पहुंचै = पहुचे । (ख) दुर्ग = दुरुग । (ग) दुर्ग = दुरग ।
२. (ख) बटपारा = बटबपारा । (ख), (ग), (घ) (ङ) सब = सभ । (ख), (ग) करै = करे ।
३ (ख) मंत्र = मंतर । (ख) संधाना = समधाना । (ङ) जमके = जम ।
४ (घ) ते = से ।
५. (ख) (घ) चिन्है = चिन्हि । (ङ) चिन्है = चिन्हि ।
६ (ग) तुह = तुम ।
७ (घ) पंक्ति अपठित । (ङ) त्यागहु = तेयागहु । (ङ) कर = के । (ख) (घ), (ङ) परी = परिही । (घ) भव = भयो । (घ) भव = भौ ।
८ (ङ) सब्द = सबद । (ग) बिचारिए = बिचारिय ।
९ (ख) (ग), (घ) (ङ) ते = से । (ख) (घ) (घ), (ङ) मिलहिं = मीलिहि ।
१० (ख) जानिके = जानिकै । (ङ) हिरदै = हिरदैया ।
११ (ख) (घ) (ङ) परे = परै । (ग) उह = वोह ।
१२. (ग) जौ = जो । (घ) जौ = जैसे । (ख) (घ) (ङ) पूछे = पूछै । (ख) (घ), (घ) (ङ) कहौं = कहो ।
१३ (ग) देखाए = देखा । (ख) मान = मानि ।
१४ (ख), (ग)—द्वार = दार । (ख) पुर्ष = पुरुष । (ख), (घ), (ङ) के = कै । (ख), (ग) (घ), (ङ) करौं = करों । (ङ) अतिरिक्त पाठ—सतनाम ।

मनहिं म माला प्रमरस भीन्हा । सुरति चीन्हि सब्द सौ लीन्हा ॥९८॥[1]
सांच सब्द बूझो सो लाई । हंस बोधि छपलोक पठाई ॥९९॥[2]
बूझो दिल मनि या तन खोमी । सत लोक सत नहिं डोली ॥१००॥[3]
यह कुल करम छाडि सभ देहू । सतगुर चरन सब्द तब लेहू ॥१०१॥[4]
अम्रित प्रेम पियहु सुहु दासा । तन छूटे छपलोक में बासा ॥१०२॥[5]
जब धाजीपर पहुंचे जाई । मांग मोहर देउ देखाई ॥१०३॥[6]
सतगुर देखि रहे सकुचाई । गावहिं मंगल कामिनि आई ॥१०४॥[7]
बहुत अनंद सुख भयो बिलासा । जग मरन मेटा भव त्रासा ॥१०५॥[8]
कोटि कला तहं देखो जाई । चलत फिरत सुख बहुत सोहाई ॥१०६॥[9]
हंस रूप देखि रहा लोभाई । अम्रित बन रहा छबि छाई ॥१०७॥
अति अनंद सुख बरनि न जाई । अमरपुर अम्रित रस पाई ॥१०८॥[10]
कोटिन्हि कामिनि मंगल गावै । हीरा मानिक सेज बिछावै ॥१०९॥[11]
चंवर डोलावहिं बहुबिधि भांती । सभ हंसा बैठहिं एक पांती ॥११०॥[12]

---

१ (ग) मनहिं = मनह । (ख), (ग), (घ) भीन्हा = भीना । (ङ) सब्द = सबद । (ख), (ग), (घ) (ङ) लीन्हा = लीना ।

२. (ङ) सब्द = सबद । (ख) (ग) (घ) सौ = सब । (ङ) सो = दिल ।

३ (ख), (ग) (घ), (ङ) या तन = आपन । (ग) सत = सत्य । (ख), (ग) (घ) (ङ) सत = सत्या । (ख), (ग), (घ), (ङ) नहिं = नाहिं ।

४ (ख) (ग), (घ) करम = कर्म । (ख) (ग) (घ), (ङ) छाडि = छोडि । (ख) तब = सब ।

५. (ख) सुहु = सुम । (ख) छपलोक = छपलोकमे । (घ) छपलोक = छपलोकेवासा । (ख) (ग) (ङ) में = मे ।

६ (ख) देउ = देही । (ग) देउ = देहु ।

७ स्वीकृत पाठ में 'सतगुर' के बाद 'सुधा' है । (ख), (ग) (ङ) सुधा = दया । (घ) सुधा = (घ), ताता । (घ) रहे = रहा ।

८. (ग), (घ) अनंद = आनंद । (ख) भयो = भैऐ । (घ) भयो = भयो । (ङ) भया = भो । (ख) (ग), (घ), (ङ) बिलासा = बेलासा । (ख) मेटा = मेटे । (घ) भव = भो । (ग) भव = भयो । (ङ) त्रासा = तरासा ।

९ (ख) कला = कासा । (ख) (ग) (घ), (ङ) देखो = देखा ।

१० (ग) (घ) अनंद = आनंद । (ख) (ङ) न = ना ।

११ (ख) (ग) (ङ) कामिनि = कोटिन्ह । (ख) गावै = गवै । (ख) मानिक = मानक ।

१२ (घ) चंवर = चौर । (ख), (ग), (ङ) बैठहिं = बैठ । (ग) बैठहिं = बइठ ।

साखी

अगम पंथ की सेहरी नहिं बूझै बिरला कोए ।[1]
सत साहब सामरथ हैं, दरिया सब्द बिलाए ॥६॥[2]

चौपाई[3]

मैं निरखि लेहु सो निजु सारा । चांदी जार हुआ टकसारा ॥१११॥[4]
खोटा कांजि दूरि करि दीन्हा । असल ग्यान निजु परखी लीन्हा ॥११२॥[5]
साहब परखी दीन्ह देखाई । सब्द भेद निजु कहीं बुझाई ॥११३॥[6]
सत गुर गुर की राह निनारा । मिलै सब्द पावै निजु सारा ॥११४॥[7]
चौगुन चारि जो कीन्ह निमेरा । जो जम बूझै सो पहुँचु सबेरा ॥११५॥[8]
तीनि लोक जम जालिम घेरा । मुनि पंडित भी जम के चेरा ॥११६॥[9]
सत पुरुस सतलोकहिं डेरा । गाया कबीर करहिं जग केरा ॥११७॥[10]
अमैलोक जहँ भय नहिं होई । अम्रित अम पिव सम कोई ॥११८॥[11]
जाहि लोक तहि हम चलि आई । ताहि लोक बिरला जन जाई ॥११९॥[12]
ग्यान कथी जनि भूलै कोई । सब्द बिचार करहिं नर सोई ॥१२०॥[13]

---

१ (क) नहैं = है । (ग) नहैं = भेद । (घ) नहीं = इह । (ग) बुझै = बुझे । (ख) बिरला = बीला । (ग) बिरला = बिरिला । (ङ) बूझै = बुझ्झ ।
२ (ख) साहब = साहिब । (क) सामरथ = समर्थ । (घ) सामरथ = सामर्थ । (ख) (घ), (घ) (ङ) बिलाए = बिलोए ।
३ (ख) (ग), (घ) (ङ) में अप्राप्त ।
४ (ङ) लेहु सो = लेहु । (क) (ग) (ङ) जार = जरि ।
५ (घ) करि = कै । (ङ) दीन्हा = दीनहा । (ख) (ग) (घ), (ङ) परखी = परखे ।
६ (ख) साहब = साहेब । (क) (ख) परखी = पर्खी । (घ) परखी = परखे । (ख) (ग), (घ) (ङ) कहीं = कहा ।
७ (ख), (घ) (ङ) राह = रहनी । (ख) निनारा = न्यारा । (ख) (घ), (ङ) मिलै = मिलै । (ख) सारा = सीरा ।
८ (घ) बुझै = बुझ । (ग) सबेरा = ढेबेरा ।
९ (घ) अतिरिक्त पाठ—सत्त पुरुष सत्तलोकहि डरी । (ख) भी = भय । (ग) भी = भयो ।
(घ) भी = भयो ।
१० (घ) कथ = मारथ । (घ), (ङ) पुरुस = पुरुष ।
११ (ख) अमै लोकम जहां भै नाहि होई । (ग) अभय लोक जहं भै नाहि होई । (घ), (ङ)
अभै लोक जहां भै नाहि होई । (घ) सम = सोम ।
१२ (ख) (ङ) चलि = चलै । (ख) बिरला = बिरिला । (घ) बिरला = बिर्ला ।
१३ (ख) भूलै = भुलाऐ । (ग) भूलै = भूलै । (घ) बिचार = बिचारि । (ग) करहिं = करहु ।

मोहि से पूछहु ग्यान करारा । भारी ग्रंथ कहौं बिस्तारा ॥१२१॥[1]
तीनि लोक बद यह कहई । चौथा लोक पुर्व होए रहई ॥१२२॥[2]
अजर अमर लोक बिस्तारा । ई सम करि तम कीन्ह पसारा ॥१२३॥[3]
हरि भगतिन्हि भगताई कीन्हा । तिरगुन फंद तेहु नहिं चीन्हा ॥१२४॥[4]
तिरगुन से है कोए गुन न्यारा । अजर अमर सत्त करतारा ॥१२५॥[5]
हंस बंस तहं पहुंचे भाई । अजर अमर तहवां होए जाई ॥१२६॥[6]
सत्त सब्द जो करै बिबेका । आदि अंत काया महं देखा ॥१२७॥[7]
सत सब्द बूझो चित लाई । सो हंसा निरमल होए जाई ॥१२८॥[8]
अमर लोक महं पहुंचहि दासा । देखहि अबिगति अजब तमासा ॥१२९॥
सतगुर मरमहि मानु सुभागा । निरमल होए मल कबहि न लागा ॥१३०॥[9]
गरब गुमान भूले सभ ग्यानी । बिद्या बद पढ़ि मरम न जानी ॥१३१॥[10]
मोटा मन के फिरे गंवारा । जौं मन मिलै मिलै करतारा ॥१३२॥[11]
पानी पवनहु से मन तेजा । जहवां कहो तहवां मन भेजा ॥१३३॥[12]
सो मन मिलेऊ दरिया दासा । सब्द देखि मेटि जम त्रासा ॥१३४॥[13]

---

१ (ग) भारि भारि कै हो बिस्तारा ।
२ (घ) चौथा = चौथ । (ङ) पुर्व = पुरुब । (घ) होए = होए ।
३ (ख) अमर = अम । (ख) (घ) इह सम कीतम कीन्ह पसारा । (ग) येह सब हरम कीन्ह पसारा । (ङ) ह सम कीतम कीन्ह पसारा ।
४ (ख) भगतिन्हि = भगतन्ह । (ग) भगतिन्हि = भक्तन्हि । (घ) भगतिन्हि = भगन्हि ।
५ (ग) (घ) कोए = कह । (ग) अमर सत्त = अमर है सत्त ।
६ (ख) (ग), (घ) (ङ) भाई = भाई । (ख), (ङ) तहवां = तहां । (ग) सत सब्द जो माने भाई ।
७ (ख) (घ) करै = करे । (ख) (ग), (घ) (ङ) बिबेका = बिबेका ।
८ (ख) (घ) बुझो = बुझै । (ग) बुझो = बुझ । (ङ) बुझो = बुझो । (ग) होए = हो ।
९ (ख), (ङ) म = मा ।
१० (ख) (ग) (घ), (ङ) गरब = गर्व । (ख), (घ) (ङ) भूले = भूले । (ङ) बिद्या = बिरद्या । (ख) (ङ) म = मा ।
११ (घ) (ङ) के = कै । (घ) फिरे = फिरहिं । (ङ) फिरे = फिरै । (ख) मिलै मिलै = मिले मिले । (ग) मिलै मिलै = मिलै मिलै । (ङ) मिलै मिलै = मिलै ।
१२ (ख) पवन = पौन । (ख), (ङ) से = सै । (ख) (ग), (घ) जहवां = जहां । (ग) तहवां = तहां ।
१३ (ख) मेटि = मेटै । (ङ) मेटि = मेट । (ख) (घ) (ङ) जमत्रासा = जम कै त्रासा । (घ) जमत्रासा = जम कर त्रासा ।

आप आए माया घर कीन्हा । उपजै बिनसै तन होए भीन्हा ॥१४१॥[1]
पुरुष पुरान कहो निजु मना । उन्हीं के मुख रसना है नएना ॥१४२॥[2]
उन्हके हाथ पाँव बिस्तारा । उनहीं होहिं जोति अवतारा ॥१४३॥[3]
जोति रूप अगरत सम धरई । कबहिं मा नारी पुर्ख अवतरई ॥१४४॥[4]
ब्रम्हा बिस्नु जोति अवतारा । पुर्ख पुरान धोए रंग करारा ॥१४५॥[5]

साखी

तीनि अंश है जोति से, ब्रम्हा बिस्नु महेस ।[6]
आदि ब्रम्ह धोए पुर्ख हहीं, ताको सुनो संदेस ॥१०॥[7]

चौपाई

सत नाम निजु प्रेम लगावै । सार सब्द सो परगट पावै ॥१४६॥[8]
अमरलोक सतगुर की बानी । आवागवन मेटै सो प्रानी ॥१४७॥[9]
तहवाँ आए बसो सुरु दासा । छोड़हु संसै जम के त्रासा ॥१४८॥[10]
सुफल महातम ध्यान सुरंगा । अलि पंकज मन होत तरंगा ॥१४९॥
चढ़हु तुरंग ध्यान की डोरी । प्रेम रंग सब्द निजु बोरी ॥१५०॥[11]
सुनहु ध्यान गति कंठ उचारा । निरगुन की गति अगम अपारा ॥१५१॥[12]
ताके खोज करहु तुम ग्यानी । निरभै सब्द सुरति रहु ठानी ॥१५२॥[13]

---

१ (ग) कीन्हा = कीना । (ख) (ग) उपजे = उपजै । (ख), (घ) भीन्हा = भीना ।
२. (ग) पुरुष = पुरुख ।
३ (क) उन्हके = उन्हके । (ख) (ग) (घ) (ङ) उनही = उनहिं । (ग) अवतारा = औतारा ।
४ (क) रूप = सरूप । (ख), (घ) सम = मद । (ग) सम = छोम । (ख), (ग), (घ), (ङ) कबहिं मा नारि = कबहीं नारि (ङ) पुर्ख = पुरुख ।
५ (ख) (ग) बिस्नु = बिस्न । (ग) अवतारा = औतारा । (ङ) धोए = धोए ।
६ (ख) बिस्नु = बिसन । (ग) बिस्नु = बिस्न ।
७ (ग) हहीं = है । (ख), (ग) (घ) सुनो = सुनहु ।
८ (ङ) सब्द = सबद ।
९ (ग) अभै = अभे । (ख) प्रानी = प्राना । (ङ) प्रानी = परानी ।
१० (ख) सुरु = सुम । स्वीकृत पाठ में द्वितीय चरण के आरम्भ में 'दद' अधिक है ।
११ (ङ) सब्द = सबद ।
१२. (ख) (घ) उचारा = उचारी । (ख) (ग), (घ) (ङ) निरगुन = निर्गुन ।
१३ (घ) (ङ) तुम = तुर । (ग) निरभै = निरभे ।

साखी

अष्टदल कमल भँवर तहँ देखहु सब्द बिचारि ।[1]
कहै दरिया चित चेतहु, देखहु भरम सब डारि ॥११॥[2]

चौपाई

मूल सब्द धुनि होत झंकोरा । सुरति बाँधि राखै एक ठौरा ॥१६५॥[3]
सुरति डोरि चेती चित लाई । मूल सब्द के एहि उपाई ॥१६६॥[4]
सूर चंद जब एक घर आवै । तबहीं डोरी लै बिलमावै ॥१६७॥[5]
मूल सब्द धुनि होत उचारा । तहवाँ जाइ करो पैठारा ॥१६८॥[6]
अष्ट कँवल के ऊपर मूला । सहस कँवल तहवाँ रहु फूला ॥१६९॥[7]
परिमल भ्रमर बास तहँ आवै । हंसा पियत बहुत सुख पावै ॥१७०॥
होए दास सतगुर के पासा । सेवा भक्ति प्रेम परगासा ॥१७१॥[8]
मैं तो साहब तुम कहँ जाना । मेरो मन तुम्ह सै मनमाना ॥१७२॥[9]
भरम छूट सो करहु उपाई । जेहि से हंस छपलोकहिं जाई ॥१७३॥[10]
सुरति लगाए के करो सँभारा । कुल करम छाड़ो बेवहारा ॥१७४॥[11]
जो सन सब्दहिं करो बिचारा । सोइ हंस भवसिंधु उबारा ॥१७५॥[12]

---

१ (ग), (ङ) कँवल = कमल । (ग) देखहु = देखो । स्वीकृत पाठ में साखी के पूर्वार्ध के अन्त में 'गु बै' है ।
२. (घ) (ङ) देखहु = देहु । (ङ) (प) भरम = भर्म ।
३ (प) बाँधि = साधि । (ख), (ग), (घ) (ङ) राखै = राखो । (ग) ठौरा = ठवोरा । (घ) ठौरा = ठवरा । (ङ) ठौरा = ठवारा ।
४ (ख) (ग) (ङ) चेती = चेतो । (घ) चेती = चेतहु । (ख) (ग), (घ) (ङ) के = की ।
५ (ख), (ग) (घ), (ङ) चंद जब एक = चंद एक । (ख) (ग) लै = ले । (घ) लै = लई ।
६ (ख), (ग), (घ), (ङ) जाइ = जाए ।
७ (ग) कँवल = कमल । (ख) सहस = सहसर । (ख) रहु = रहे ।
८ (ख), (ग) (घ) होए = होऐ । (ख) के = क । (ङ) के = की । (ङ) प्रेम = परम ।
९ (ख) साहब = साहेब । (ख) मैं = मो । (ख) तुम कहँ = तुम्ह कह । (ग) तुम कहँ = तुम ही । (घ) तुम कहँ = तुम्ह ही । (ङ) तुम कहँ = तुहै कहँ । (ख) (घ) तुम्ह सै = तुमह से । (ग) तुम्ह सै = तुम से । (ङ) मेरो = मरो । (ङ) तुम्ह सै = तुमह से ।
१० (ख) (घ) भरम = भम । (ग) छूट = छुट । (घ) सो = से । (ग) (ख), (घ) (ङ) जेहि से = जहि से । (ख) (ङ) हंस = हंसा ।
११ (ख) (घ) सँभारा = सम्हारा । (ग) (घ) करम = कम । (ख), (ङ) छाड़ो = छोड़ो । (ख) बेवहारा = बेहवारा । (ङ) बेवहारा = बेवहारा ।
१२ (ख) जो = जौ । (ख) (ग) करो = कर । (ङ) करो = करै । (ङ) हंस = हंसा । (ख) भव = भौ । (ग) भव = भवो । (ग) सिंधु = सिंधु ।

अकह बात कहा नहिं जाई । अगम गमी तहँ सुरति समाई ॥१७६॥[1]

छन्द

आगे मारग मौन अति है सब्द सुरति विचारहीं ।[2]
अजर जोति अनूप बानी देखि तहँ सुख पावहीं ॥[3]
अगम गमी तहँ अति झलामलि तहुँ मन ठहरावहीं ।[4]
सत सुकृत के सिरहि पगु है अभ्रितफल तहँ चाखहीं ॥५॥[5]

सोरठा

अजरा जोति बराए मूल सब्द निजु सार है ।
गहो सुरति चित लाए कहे दरिया भवरहित है ॥५॥[6]

चौपाई[7]

अगम सुरति अगहु चितलाई । सुरति कंवल रहु सुरति समाई ॥१७७॥[8]
चकमक चित धुमुकि अब लागै । निरमल जोति अभिन तहँ जागै ॥१७८॥[9]
गहिर ध्यान निजु करै विचारा । झलकै पदुम होए उजियारा ॥१७९॥[10]
अगम कथा बहुत हम कहिया । यरति अाकास रविनिहि अब कहिया ॥१८०॥[11]
जग में भाग कहीं सत नामा । प्रेम जुगुति बिरला जन रामा ॥१८१॥[12]
बीरा देह देह हुत सुकुताई । मूल सब्द बिरला केहु पाई ॥१८२॥[13]
यह बीरा पाए सत का गहई । सो हंसा भवसागर तरई ॥१८३॥[14]

---

१ (ख) (ग) (घ) (ङ) नहिं = नाहि ।
२. (ङ) सब्द = सबद ।
३ (ख) (ग) (घ), (ङ) तहँ = तहाँ ।
४ (ग) मेंदुमन = मेंघमन ।
५. (ख) सत सुकृतक सीरि पगु है । (ग) (घ) (ङ) सत सुकृत की सीरि पग है ।
६ (ग) (घ) भव = भौ ।
७ (ख), (ग) (घ) चाउपाई ।
८. (ख) अगहु = अगो । (ग) (घ) कंवल = कमल ।
९. (ग) (ग) (घ) धुमुकि = धुमुकि । (ङ) धुमुक = धुमुकि । (घ) लागै = लागे । (ख), (ग) (घ) अभिन = प्रेम ।
१० (ख) करै = करे । (घ) करै = करो । (ग) (घ) झलकै झलके ।
११ (ख) (ग) (घ), (ङ) बहुत = बहुत । (घ) अब = अब ।
१२. (ख), (घ) कहीं = कहेला । (ग) कहीं = कहो । (ङ) कहीं = कहो । (ख) जुगुति = भगति । (घ) जुगुति = युक्ति ।
१३ (ग), (घ) देह देह = देह तब । (ग) केहु = को ।
१४ (ख) को = केरो । (ख) भव = भौ । (ग) भव = भवा ।

निजु गहि सुरति लगावहु भाई । सोहं ठीका माह समाई ॥१८४॥[1]
ठीका आगे हूँगा मूला । प्रेम सब्द अहवां असफूला ॥१८५॥
सेत धजा निसि दिन फहराई । अम्रित झरि तह बहुत सोहाई ॥१८६॥[2]
हीरा मानिक कहै परगासा । संखनि मनी रहै चहुँ पासा ॥१८७॥[3]
ऐसा निजु है लोक निवासा । झर गुलाब मुल अम्रित बासा ॥१८८॥[4]
अमी तत्तु सुरति लौ लावै । सहजहि लोक पयाना पावै ॥१८९॥[5]
सीतल सब्द निजु प्रेम बढ़ावै । यह सत साधु की सेवा भावै ॥१९०॥[6]
धीर साधु कीन्हें चित लाई । ताहि से प्रेम कहब कछु भाई ॥१९१॥[7]
गूंगा गहिरा ध्यान विचारा । दीवि द्रिस्टि का करो अनुसारा ॥१९२॥[8]

साखी

ध्यान द्रिस्टि दीपक बरै, कहा जो मानु हमार ।[9]
दरिया गुर दरिया कहै, समुझि देखु एक बार ॥१२॥[10]

चौपाई

तीनी जुग जब जात ओराई । तेहि पीछे कलजुग चलि आई ॥१९३॥
तब मुक्ति कह आनि बोलाई । साहब वचन कहा समुझाई ॥१९४॥
कहे पुरुष सुनो हो दासा । जिव सम विनसै जम कै त्रासा ॥१९५॥
कहै पुरुष सुनो चित लाई । जीव बाचे के कवनि उपाई ॥१९६॥[11]

---

१ (ख) (ग) (घ) (ङ) सोहं = सोहम ।
२ (ख) (घ), (ङ) निसि दिन = निशदिन । (ग) फहराई = फराई ।
३ (ख) (ग) (घ), (ङ) मानिक कहै = मानिक है । (ख) (ग) (घ) (ङ) संखनि = संखनिह । (ग) रहै = रहे । (ख) चहुँ पासा = चहुँपास ।
४ (ख), (ग) (घ) ऐसा = ऐसो । (ख) (ग) (घ) (ङ) निवासा = नवासा । (ख) (ग) झरै = झर ।
५ (ख) अमी संत सुरति लौ लावै । (ग) अमी तत्तु सुरति लावो लावै । (घ) अमी तत्तु सुरति लव लावै । (ङ) अमीत तत्तु सुरति लो लावे । (ग), (घ) सहजहि = सहजे । (ख) पयाना = पैयाना । (ङ) पयाना = पैयाना ।
६ (ख), (ग), (घ) (ङ) की = का ।
७ (ख) (ग) (घ) (ङ) साधु = साधू । (ग) कीन्हें = किन्हे । (ङ) कीन्ह = किन्हें । (ख) (घ) साधु = सिधु ।
८ (ग) दीवि = दिव्य । (घ) का करो = करो ।
९ (ग) बरै = बरे । (घ) बरै = बरै । (घ) कहा = कहल ।
१० (घ) (ङ) देखु = देखो ।
११ (ख) (ग) (घ) कहै = कहे । (ङ) पुरुष = पुरुख । (ग) (ग) (घ) (ङ) कै = की । (ख) कवनि = कौन ।

सोइ रहिहै हमार पासा । सत पिवहिं अम्रित रस बासा ॥२०९॥[1]
ताहि रासे में बहुत उपाई । अमर होए बिनसै नहिं पाई ॥२१०॥[2]
कहै पुरुष बिरला केहु जाना । मुक्ति पंथ संतन्हि पहचाना ॥२११॥[3]
अम्रित नाम निजु करै बिचारा । अमर लोक सो करै पैसारा ॥२१२॥[4]
जो सपने निन्दा नहिं कीन्हा । ध्यान लगाए रहै लौलीन्हा ॥२१३॥[5]
जिया जन्तु तक जिव जाना । एकै ब्रम्ह सभन्हि पहचाना ॥२१४॥[6]
आतमध्यान करहिं नहिं कीन्हा । आतम पूजि रहै लौलीन्हा ॥२१५॥[7]
निसि बासर जो ध्यान लगाई । सतनाम दूजा नहिं गाई ॥२१६॥[8]

साखी

सतनाम निजु सार है अमरलोक के जाए ।[9]
कहै दरिया सतगुरु मिलै, संसै सकल मेटाए ॥१३॥[10]

चौपाई

सतनाम है निरगुन अपारा । ताको काम ना करै अहारा ॥२१७॥[11]
इन्द्र लोक इन्द्र सोए रहहीं । तिन्हहुं के काम बिगुरचन करहीं ॥२१८॥[12]

---

१ (ग) (घ) (च) (छ) रहिहै = रहिहे । (छ) हमारे = हमरे । (ग) संत = सतत । (घ) पिवहिं = पीवै । (च) पिवहि = पीवै ।
२. (घ) (छ) रासे = रासो । (ख) (ग) (घ) (ट) के = की । (ख), (ग) (घ) (छ) बिनसे नहि पाइ = बिनसै नहिं पाई ।
३ (घ) (ग), (च) कहै = कहे । (छ) पुरु = पुरुष । (च) मुक्ति = मुक्ति । (छ) संतन्हि = संतन्ह ।
४ (ग) करै = करे । (ट) सो कर = सो करै । (ग) (घ) पैसारा = पैठारा । (ग) पैसारा = पइसारा ।
५ (घ) जो सपन = जो सप । (घ) (छ) जो सपन = जो सपनै । (ग) (ग) (घ) रहै = रहे । (छ) रहै = रहो । (ग) (घ), (छ) लौ = लय । (ग) लौ = लयो ।
६ (घ) जीव = जिव । (घ) (छ) एक = एकै । (ग) सभन्हि = सभ । (ग) सभन्हि = सबनि । (घ) सभन्हि = सबै ।
७ (घ) करहिं = करै । (ग) (घ) (छ) नहि = नहिं । (घ) (ग) रहै = रहे । (घ) लौ = लया । (छ) लौ = लय ।
८ (घ) (ग), (घ) (छ) निसि = निसु । (ग) (ग), (घ) (छ) नहि = नहिं ।
९ (छ) के = कै ।
१० (ग) (घ) (घ) (छ) कहै = कहे । (घ) (ग) (घ) मिलै = मिलन । (ग) (घ) संसै = संसे ।
११ (ग) (ग) (घ), (छ) ताको = ताके । (घ) ना = न । (ग) करै = कर ।
१२. (ग) (घ) तिन्हहुं = तीन्हु । (ग) (ग), (घ) (छ) बिगुरचन = बिगुरचनि ।

सतगुर बिना करहिं जिव हानी । कहै दरिया तजु चतुर सेयानी ॥३२४॥[1]
सतगुर की गति अगम अपारा । खोजि देखहु सब्द निजु सारा ॥३२५॥[2]

साखी

ग्यान संपूरन प्रेम रस, बिवरन करो बिचारि ।[3]
हंस बस मुक्त पावही भवजल जाहि न हारि ॥२४॥[4]

चौपाई

एक घाट के पावहिं भेदा । तबहीं करहि सब्द निरेखा ॥३२६॥[5]
निरंजन चीन्हि करहिं सुर चैना । बिनु चीन्हें नहिं सीतल बैना ॥३२७॥[6]
चिन्हहु बेद कहो ते पाया । भारी चिन्हहु प्रेम पद पाया ॥३२८॥[7]
कहं त जोति निरंजन गाई । जो राखा तहि चिन्हहु भाई ॥३२९॥[8]
समुझि परिहि सब्द निजु सारा । मिलै ग्यान हाल निस्तारा ॥३३०॥[9]
मूढ़ कहन कै सभ हितकारी । सांच कहे नर पारै गारी ॥३३१॥[10]

साखी

जहां सांच तहं आपु है निसि दिन होहि सहाए ।[11]
पत पत मनहिं मिलाइए, मीठा बोल बिचाए ॥२५॥[12]

---

१ (ग), (घ) करहिं = करिहि ।
२ (ख) देखहु = देखहु ।
३ (घ) बिचारि = बिचार ।
४ (ग), (घ) भव = भौ । (घ) भव = भवो । (ख), (ङ) न = ना । (घ) हारि = हार ।
५ (ग) घाट = घाटे । (ग) के = का । (ग), (घ) पावहि = पावै । (ग) करहि = करहिं ।
(ग) करहि = करिहि । (ङ) निरखा = निरेखा ।
६ (ग) निरंजन चीन्हे सुरचैना । (ग) निरंजन चिन्हि करिहि सुरचैना । (घ) निरंजन चिन्हि करै सुरचैना । (घ) चीन्हे = चीन्हे । (ख) (ग) (घ), (ङ) नहिं = नाहिं ।
७ (ग) चिन्हहु = चिन्हेहु । (घ) प्रेम पद पाया = दरपन्था ।
८ (ग) (ग) (घ) (ङ) कहं = कहां । (ग) (घ) जो = जे ।
९ (ग), (ग) मिलै = मिलु ।
१० (ख), (ग) मूढ़ कहन सभ हितकारी । (घ) मूढ़ कहन सभ हितकारी । (ङ) मूढ़ कहन कै सभे हितकारी । (ग) सांच कहत नर परे गारी । (ग) (ख) सांच कहत नर पारहि गारी । (ख) सांच कहत नर परै गारी ।
११ (घ) आपु = आप ।
१२ (ख) मिलाइए = बोलाइए । (ग), (ग) (ख), (ङ) मीठा = मीठो ।

**चौपाई**

बेद कहि थके ग्रन्ह बिचारा। नहीं मिलै तब सिरजनिहारा ॥३३२॥[1]
जोगी जोग करत सभ हारे। भउरि कतेको तनके जारे ॥३३३॥[2]
तपै भउरि सन्यासी हारे। मुंडित मुंडित करैं बिचारे ॥३३४॥[3]
जंगम जोगी रहे सभ हारी। एक नाम निजु सदा पुकारी ॥३३५॥[4]
सो माया मा चिन्है गंवारा। फिरि फिरि होए गरभ अवतारा ॥३३६॥[5]
भक्ति बिहूना सो नर प्रानी। सूनी मसक रहै बिनु पानी ॥३३७॥[6]
ताको जीव न जम है सांचा। सतनाम प्रभ निजु नाचा ॥३३८॥[7]

**साखी**

कनक कामिनि के फंद में मलची मन लपटाए।
कलपि कलपि जिव जरन लगी मिथ्या जन्म गंवाए ॥२६॥[8]

**चौपाई**

भूले फिरहिं माया लपटाना। संत साधु नहि गुर गमि ग्याना ॥३३९॥[9]
पटत मूल सम आत मोराई। सांच सब्द नहि हिरदै लाई ॥३४०॥[10]
करम कागत सम आत मोराई। जब जमदूत निकट चलि आई ॥३४१॥[11]

---

१ (ख) (ग) (घ) (ङ) थके = थाके। (ख) नाहि मिलिहै सिर्जनिहारा। (ग), (घ) नाहि मिलै सिर्जनिहारा। (ङ) नाहि मिलै सिरिजनिहारा।
२. (ङ) हारे = हारा। (ख) भउरि = भवर। (घ) भउरि = भौरि। (घ) (ङ) भउरि = भवरि। (ङ) जारे = जारा।
३ (ख), (घ) तपै = तपे। (ख), (घ) भउरि = भवर। (घ) भउरि = भौर। (ङ) भउरि = ऐसरी। (ङ) हारे = हारै। (ख) (ग) करैं = करे। (ङ) करैं = को करै। (ङ) बिचारे = बिचारै।
४ (ङ) रहे = रहै।
५ (ख) (ग) माया = मयाही। (घ) (ङ) माया = मया। (ख) (ग) चिन्है = चिन्हे। (ख) फिरि फिरि = फेरि फेरि। (ग) होए = होहि। (ग (घ) (ङ) गरभ = गर्भ। (घ) अवतारा = औतारा।
६ (ग) बिहूना = बिहीना। (ख) सूनी = सूनी। (ख) (ग), (घ) रहै = रहे।
७ (घ) है = है।
८ (ख) जीव जरन लगै = जीव जर है। (ग) (ङ) जीव जरन लगै = जीव जरन लागे। (घ) जीव जरन लगै = जीव जरत है। (घ) मिथ्या = मिथा।
९ (घ) (ङ) भूले = भूले। (ख) (ग), (घ), (ङ) नहि = नाहि।
१० (ख) (ग) (घ) मोराइ = मोराई। (ख), (ग) (घ) (ङ) नहि = नाहि।
११ (ग) (घ) कागत = कागद। (घ) कागत = कागर। (ङ) कागत = कागज। (ख) (ग), (घ) मोराइ = मोराइ।

चौपाई

निरखै नाम जो करै बखाना । मिलै प्रेमपद श्रीमुख ध्याना ॥३५०॥[1]
करनी करि करि गए भुलाई । भेद न पावन्हि नाम सहाई ॥३५१॥[2]
रहह संसारि नाम सो लाई । नाम बिना नहिं सिद्धि कहाई ॥३५२॥[3]
नाम निरमल कै करी निखेरा । सत्त सब्द पावै निगु भेरा ॥३५३॥[4]
सोइ सत खोजो चित लाई । जीवनिमुक्ति जो जिन्द कहाई ॥३५४॥[5]

साखी

जिंदा जीवहिं जगत में देखो सब्द बिचारि ।[6]
अजर अकाल घोए अमर इहाँ बचन कहा निरुआरि ॥२९॥[7]

चौपाई

घोए निरगुन सरगुन ते भीन्हा । जाके प्रान पिंड सम चीन्हा ॥३५५॥[8]
जाके हाथ पाव मुख बानी । बोलहिं प्रम सुधारस बानी ॥३५६॥[9]
तीनि गुन ते रहित अमाना । प्रान पिंड जग उदित निसाना ॥३५७॥[10]
मरै ना जीव जिन्दा सोई । अछै बिरछ गति जानै कोई ॥३५८॥[11]

साखी

अछै बिरछ घोए पुरुष इहीं जिन्दा अचर अमान ।[12]
मुनिवर थाके पंडित, बेद कथहिं अनुमान ॥३०॥[13]

---

१ (ख) जो = यो । (घ) यो = वैसो । (ग) (ङ) करै = करे । (ख), (ग) (घ) मिलै = मिलै ।
२ (ग) गए = गई । (ख) (घ) (ङ) न = ना । (ग) भेद पावन्ह नाम सहाई । (ख) (घ) पावन्हि = पावन्ह ।
३ (ख) (ग) (घ) (ङ) रह हय = रसह । (ख) (ग), (घ) (ङ) मारी = संमारी । (घ) यो = वैसो । (घ) (ङ) सो = सब । (ख) (ग) (घ), (ङ) नहिं = नाहि । (ख) (ग) (घ) (ङ) सिद्ध = सिध ।
४ (ग), (घ) कै = के । (ख) करि = करी । (घ) करि = कर । (ग) पावै = पावहि ।
५ (ग) जीवनि = जीव । (ङ) मुक्ति = मुकुति ।
६ (घ) सबद = सब्द ।
७ (ख) (ङ) घोए = थोए । (ग) इहाँ = है ।
८ (ङ) घोए = थोए । (ख) निरगुन = निर्गु । (ङ) जाके = जाकै ।
९ (ङ) जाके = जाकै । (ख) (ग) (घ) बानी = सानी ।
१० (घ) निसाना = अमाना ।
११ (घ) मरै जीवै नहि जीव है सोई । (घ) अछै = अचै । (ख) जानै = जाने ।
१२ (ग) अछै = अछे । (घ) घोए = थोए । (ङ) पुरुष = पुरुख ।
१३ (ख) (ग) (घ) पंडित = पंडिता ।

सोई सत्त गहो चित लाई ।[1] सत्त नाम निजु प्रेम बढ़ाई ॥६७॥
गुरू गुरू मैं भेद बिचारा । सतगुर खोज करहु निरधारा ॥६८॥[2]
तुलसी तारक मंत्र बखाना । राम तारक से सुमिरन ठाना ॥६९॥
झांझर गुर बहिर है जैसा ।[3] पाखंड कर्म सबन्हि मिलि खेला ॥७०॥
जो मुख मंत्रे लिखि ले पावै । सो सुमिरन वे सीख सिखावै ॥७१॥
यह तो भेद अगम है मूला । सत्त गहे सो होए अनभूला ॥७२॥
यह तो मुख रसने नहिं कहिया ।[4] गहै सत्त परगट होए रहिया ॥७३॥[5]
यह तो झगरि है दुख बेहुंदा । होए साफ देवै सब धंदा ॥७४॥[6]
झूठा पाखंड सब मिलि नचिया ।[7] पाखंड कर्म जीव कहा बचिया ॥७५॥
झूठा जोग जुगुति नहिं जाना । जोग जुगुति बिना कैसे माना ॥७६॥[8]
झूठा बद ब्याधि नहिं चीन्हा ।[9] अबरी औखध औरि कहि दीन्हा ॥७७॥[10]

दोहा

सोइ दरद सोइ दारू, मिले हकीम जो आए ।[11]
हर दम दारू नाम है, सतगुर दियो दिखाए ॥७॥

चौपाई

आते नफा नुकसान करि डारे ।[12] साफ नूर द्रिस्टि नहिं डारे ॥७८॥[13]
रूप घट कबहीं नहिं खोलै । ध्यान रतन जुगुति जग खोलै ॥७९॥
जौं लगि महल की खबरि न पावै ।[14] कौन टहल कहु कासे लावै ॥८०॥
जौं लगि पुहुप गुथे नहिं माली । तौं लगि हार कएसे पिव डारी ॥८१॥

---

१ (ग) गहो = गहहु ।
२ (क), (ग), (घ) करहु = करी ।
३ (क) बहिर = बधिर ।
४ (क) कहिया = कहिये ।
५ (क) रहिया = रहिये ।
६ (ग) देवै = देवि । (क) (ग), (घ) सब = सम ।
७ (ग) सब – सबन्हि ।
८ (क) 'झूठ जुक्ति बिना कहु कैसे माना ।' (ग) जुक्ति बिना कहु कैसे माना ।'
९ (ग) बैद = बेद ।
१० (घ) 'अबकरि अबरि अबरि कहि दीन्हा ।'
११ (घ) मिले हकीम = हकीम मिले । (क), (ख) (घ) जो = जो ।
१२ (क) आते = आसी ।
१३ (क) डारे = डारै ।
१४ (क) जौ = जब ।

### चौपाई

यह तो भेद सबन्हि से न्यारा ।[1] सत्त रहनि है अचल करारा ॥१०७॥[2]
जो चाही निजु मुकुति करारा ।[3] तो मानो सत शब्द हमारा ॥१०८॥[4]
सत शब्द मुख अम्रित बानी । महा अनूप प्रेम पद ग्यानी ॥१०९॥
सुमिर नाम चित्त गहि सोई ।[5] बेद पढ़े का पंडित होई ॥११०॥
सास्तर गीता ग्यान अग्यावै । जीव के दया दरद नहि आवै ॥१११॥[6]
संध्या तरपन करहिं बखाना ।[7] अम्रित तेजि विषै रस पाना ॥११२॥[8]
मुमना पितर के सेवा ठानै । वेई जस पितरपच्छ मानै ॥११३॥
मंजन संजम करे निति नेमा ।[9] छोड़ि भगति चचल से प्रेमा ॥११४॥
मुर्दहि मांस बजावहिं घंटा ।[10] जौ बाजीगर खेवरहीं बटा ॥११५॥[11]
ऐसो पाखंड करे बनाई ।[12] बाउर लोग सम करै बड़ाई ॥११६॥[13]
अंत कहां देखहु सो न्याना ।[14] आदि कहो ब्रह्मा परवाना ॥११७॥[15]
ब्रह्मा पुरुष जोति से जाई ।[16] पुर्ष कवन कहो समुझाई ॥११८॥[17]
निजु गहि मर्म मम कहो बुझाई ।[18] आदि अंत सब देहु देखाई ॥११९॥

---

१ (क), (घ) से = तो । (ख) से = सें । (घ) से = सै ।
२ (क) (घ) है = यह ।
३ (घ), (ख) चाही = चाहै ।
४ (क), (ग) मानो = मानै ।
५. (क) सुमिरहु नाम प्रेम चित लाई ।
६ (क) (ख) (ग) के = कै ।
७ (क), (घ), (ख) करहिं = करै ।
८ (क) पाना = छाना ।
९ (क) (घ) प्रति का 'मंजन' पाठ स्वीकृत ।
१० (क) (घ), (ख) मांस = मांखि ।
११ (क) (ग), (घ) खेवरही = खेलहिं ।
१२. (क) करे बनाई = सम करै बनाई ।
१३ (क) सम करै बनाई ।
१४ (ग) कहां देखहु = कहां सो देखहु ।
१५. (ग) आदि अंबर हम को है परवाना ।
१६ (घ) 'महाभारत' का उल्लेख है । (क) 'ब्रह्मा पुरुषहिं माता से जाई ।
१७ (ख) पुर्ष = पुरुष ।
१८ (क) (घ) मम कही = सम कहो । (ख) मम कहो = कहो ।

दोहा

सत असत चीन्हे नाहीं, मन बांधे परतीत ।[1]
करामाति कायल करे[2], से बाजीगर जीत ॥८॥[3]

चौपाई[4]

करामाति सो सब भ्रमाना ।[5] नाटक देखि सब जगत भुलाना ॥९८॥[6]
बाजीगर इक तमासा कीन्हा । सब की बुधि भरम करि लीन्हा ॥९९॥[7]
नाटक भेदमा सबै देखावै ।[8] कहो मुकुति काहे नहिं पावै ॥१००॥[9]
सो बाजी हरिभगत भ्रमाना ।[10] इष्ट पूजि सुमिरहिं सब ग्याना ॥१०१॥[11]
गुरु देखाए ऐंठि भ्रम भाखा । पाखंड कर्म सकल रचि राखा ॥१०२॥
पीथि सीथि के इष्ट जो राखै ।[12] भैरो भूत जोग जा साखै ॥१०३॥[13]
ताकी मुकुति कबहिं नहि होई । जम जन्म महंडावै सोई ॥१०४॥
खसम छोड़ि भवरि सग लागै ।[14] उलटी चाल ग्यान सो पागै ॥१०५॥
भ्रमित विधि सब करे समीरा ।[15] उलटी चाल चलत नहिं धीरा ॥१०६॥

दोहा

जाने भैरो भूत यह, इष्ट पीर की साधि ।[16]
ताकी मुकुति कबहिं नहिं,[17] जम जिव करी उपाधि ॥११॥[18]

---

१ (क) (घ) बधि = बांधे ।
२ (क) कायल = कायल । (क), (ग), (घ) करे = करै ।
३ (क) से = है ।
४ (ग) पाठभाव ।
५. (क), (ग) सबै = सभै । (घ) सबै = सभी ।
६ (क) (ग), (घ) सब = सम ।
७ (क) की = कर ।
८ (ग) सबै = समहि । (क) (घ) सबै = सभे । (क) देखावै = देखरावै ।
९. (क), (ग), (घ) पाठ स्वीकृत ।
१० भ्रमना = भक्ति ।
११ (क) (ग) (घ) सब = सम ।
१२. (ग) के = को ।
१३ (क), (ग), (घ) जो = सम । (क) राखै = राखा । (क) साखै = साखा ।
१४ (ग) 'भवर के लागै ।' (क) 'भवरि कह त दि ।' (घ) 'ऊभरि के लागै ।'
१५. (क) १ १ संख्यक चौपाइ अपठित है ।
१६ (ग) पीर की = पीर कै ।
१७ (घ) कबहिं = कबै ।
१८. (क), (ग) (घ) करि = करै ।

फूल भागे धरि कीन्ह समाधी । निसु बासर ध्यान रहे वो साधी ॥१३०॥
बहुत समाधि कीन्ह जो जोगा ।[1] खटा मिठा तेजा रस भोगा ॥१३१॥
आंखि मूँदि के करहिं समाधी ।[2] आसन पवन जोग जो साधी ॥१३२॥[3]
धरहिं ध्यान अस करहिं बिसेखा ।[4] सपने कबहिं पुरुष नहिं देखा ॥१३३॥
करि करि जोग कस्ट तन आवै । पुरुष दरस कबहीं नहिं पावै ॥१३४॥
तुरकहिं पाखंड करम जो कीन्हा । तासे पुरुष दरस नहिं दीन्हा ॥१३५॥[5]

दोहा

कीन्हि पुरुष कुर्म के कीन्हा[6], रचा भवानी आनि ।
ताके खोजहि ब्रह्मा[7] रहा हारि जिव मानि ॥११॥[8]

चौपाई

बहुत दिवस बीति जब गएऊ ।[9] आदि भवानी खोजत भएऊ ॥१३६॥[10]
आदि भवानी बोलि बिचारी । गायत्री से अस कहा पुकारी ॥१३७॥
जाहु गायत्री ब्रह्मा के पासा ।[11] जाइ वचन करिहो परगासा ॥१३८॥[12]
ब्रह्मा से वचन कहहिं समुझाई ।[13] चलो तुरंत तुम्हे बोलि बोलाई ॥१३९॥[14]

गायत्री वचन[15]

जाइ गायत्री ब्रह्मा के ठाऊँ ।[16] बोली वचन कहा जो माऊ ॥१४०॥

---

१ (ग) जो = के ।
२ (क) (ग) के = कै ।
३ (क) आसन = ऐसन ।
४ (ख) धरहिं ध्यान = धरि धरि ध्यान ।
५ (ख) दरस = दरसन ।
६ (ग) कुर्म = कूरम ।
७ (ग) ब्रह्मा = परमहा ।
८ (क) (ग) रहा = रहे ।
९ (ख) 'क्षेपिकोपाख्य' उल्लिखित है । (क) (ग) गएऊ = गैऊ ।
१० (क) (ग) भएऊ = भैऊ
११ (ग) ब्रह्मा के पासा = ब्रह्मा पासा ।
१२ (क) (ख) (ग) करिहो = करिहो ।
१३ (क) (ग) से = सै । (क) कहहिं = कहिहैं । (ग) (घ) कहहिं = कहिहो ।
१४ (क) तुरंत = तुरित । (ग) तुरंत = तुर्त । (क) तुम्हे = तुम्ह । (ग) तुम्हे = तुम्है ।
१५ (क) (ग) में अपठित है ।
१६ (ग) ब्रह्मा के ठाऊँ = ब्रह्मा ठाऊँ ।

को है पुर्ष का करि तुम मारी ।[१] कहु माता ते मरम बिचारी ॥१२०॥[२]
तब तो हम तुम अवरि न कोई ।[३] तुमहीं पुत्र हमहिं हहिं ओई ॥१२१॥[४]
बिना पुर्ष कहु कएसन नाऊ ।[५] पूछिहे कहाँ बताउब ठाऊ ॥१२२॥

दोहा[६]

कहे जोति सुनु ब्रह्मा[७], तुम जेठो पुत्र हमार ।[८]
पिता खोज कहाँ खोजहु[९], हम से यह संसार ॥१०॥[१०]

चौपाई

कहे ब्रह्मा सुनु मातु भवानी ।[११] पिता खोज करब हम जानी ॥१२३॥[१२]
पुर्ष दरस देखब हम आखी ।[१३] तुमसे बचन बोलब एह साखी ॥१२४॥[१४]
करि परनाम जो चले तुरंता ।[१५] परबत ब्यार जहाँ एकंता ॥१२५॥[१६]
तहाँ जाए मसोकहिं ध्याना ।[१७] करहिं तपेस्या जोग जो आना ॥१२६॥[१८]
करों ध्यान समाधि लगाई । होइहें पुर्ष मिलिहें मोहि भाई ॥१२७॥[१९]
तुरंतहि मनमत उपजा भाऊ । पाखंड करम काल के नांऊ ॥१२८॥[२०]
ऐसो पाखंड कियो बनाई । पपस फूल औ चन्न चढ़ाई ॥१२९॥[२१]

---

१ (क), (ग) (घ) तुम = तुम्ह ।
२ (ग) 'कहु माता पितु मर्म बिचारी ।'
३ (घ) 'जोतिबोवाच' पठित है ।
४ (ग) (घ) हमहिं हहिं = हमही हैं ।
५ (घ) 'ब्रह्मोवाच' का उल्लेख है । (क), (ग) कएसन = कैसन । (घ) कएसन = कइसन ।
६ (घ) 'जोतिबोवाच' अलिखित है ।
७ (ग) कहे जोति ब्रह्मा ।
८ (ग) जेठ । (क) (घ) तुम = तुम्ह ।
९. (क) कहाँ = का ।
१० (ग) हमते = हम सो ।
११ (क) (ग) कहै ब्रह्मा सुनु माता भवानी ।
१२. (क) (ग), (घ) पाठ स्वीकृत ।
१३ (क) देखब = देखा । (ग) हम = पितु ।
१४ (घ) बोलब = बोलो ।
१५. (ग) जो चले तुरंता = तब चला तुरंता ।
१६ (क) 'ब्यारि तहाँ ए कंता ।
१७ (क) मसोकहिं = मसकोन्हि ।
१८ (घ) करहिं = करी । (क) जो आना = जो ठाना ।
१९. (ग) मिलिहैं मोहि भाइ = दरस दीहें भाइ ॥
२० (क), (ग) काल के नांऊ = काल कर नांऊ ।
२१ (घ) चन्न = चन्नन ।

कहे गायत्री बोलब हम साखी ।[1] पुर्स परस देखा निज आंखी ॥१४८॥
सुनि के ब्रह्मा भए उदासा ।[2] बेगि चले जोती के पासा ॥१४९॥[3]
जहां बठि रहि आदि भवानी ।[4] करि प्रनाम प्रेम की बानी ॥१५०॥[5]

जोती वचन[6]

हँसि के बचन जो बोलि सुरंसा ।[7] कहो दरस पुर्स के अंसा ॥१५१॥[8]

ब्रह्मा वचन[9]

तब ब्रह्मा अस बोले बानी ।[10] कहो भेद गायत्री जानी ॥१५२॥

गायत्री वचन[11]

बोली गायत्री बचन विचारा ।[12] सत्त पुर्स देखा करतारा ॥१५३॥[13]

जोती वचन[14]

सुनु गायत्री झूठ मैं बोली ।[15] दीन्हो स्राप भर्मित तें डोली ॥१५४॥[16]

गायत्री वचन[17]

कौन कर्म कीन्ह हम पापा ।[18] जो तुम्ह हमके दीन्हो स्रापा ॥१५५॥[19]

---

१ (क) 'गायत्री बोलबे साखी' ।
२ (क) के = कै । (ग) भए = भया ।
३ (क) (ग) चले = चलो ।
४ (क) रहि = रहै ।
५ (ग) (घ) प्रनाम = परनाम ।
६ (क), (ग) में अपठित है ।
७ (क) के = कै ।
८ (क) (घ) के = कै । (ग) के = को ।
९ (क) (घ) में अपठित है ।
१० (ग) बोले = बोलै ।
११ (क) (घ) में पाठ नहीं है ।
१२ (क) गाइत्री = गायत्री ।
१३ (घ) पुर्स = पुरुष ।
१४ (क) (ख) अपठित है ।
१५ (क) (ग) (घ) झूठ मैं = झूठ तैं ।
१६ (क) 'दीन्ह स्राप भ्रमत डोली' । (घ) 'दीन्ह सराप भर्मित तै डोली' । (ग) 'दीन्ह स्राप भरमित तै डोली' ।
१७ (क) (ग) अपठित है ।
१८ (क) 'कवन कर्म हम कीन्हो पापा । (ग) कवन कर्म हम कीन्हेवों पापा ।' (घ) 'कवन करम कीन्हों हम पापा ।
१९ (क) 'जो तुम्ह दीन्हो हम कहँ स्रापा ।' (घ) हमके = हम कँह ।

चलो बेगि जोति के पासा ।[1] कह्यो वचन तुम्ह सुनो सन्देसा ॥१४१॥[2]
तुम्हें बोलावन हम को माई । जोति संदेस सुनो चित लाइ ॥१४२॥[3]
तुम्ह बिनु होत है जग्य असाधी ।[4] चला तुरंत तुम्ह छोड़ो समाधी ॥१४३॥[5]

ब्रह्मा वचन[6]

कोपि के ब्रह्मा बोले बानी ।[7] तै गायत्री सदा अग्यानी ॥१४४॥[8]
बिना दरस कस्से सिद्ध आई ।[9] पिता खोज करन हम धाइ ॥१४५॥[10]
अब तो तन में लागो लासा ।[11] बिना दरस कहु कइसन कामा ॥१४६॥[12]

गायत्री वचन[13]

दोहा

कहु गायत्री सुनु ब्रह्मा[14] मानहु कहा हमार ।[15]
पिता दरस कहा पाइहो[16], माता दरस है सार ॥१२॥[17]

ब्रह्मा वचन[18]

चौपाई

पूछे बोलय कवन जो बानी ।[19] कवन भेद कहुव सहिदानी ॥१४७॥[20]

---

१ (ग) चलो = चलहु ।
२ (ख) 'चलो वचन सुनो सँदेसा ।'
३ (ग) संदेस सुनो = सन्देस सुनहु । (क), (ग) (घ) चित लाई = चित लाइ ।
४ (क) होत है = होतु है ।
५ (ग) चलो = चलहु । (क) तुरंत = तुरित । (ख) छोड़ो = छेड़ो । (ग) छोड़ो = छोड़हु ।
६ (क) (ख) में यह अपठित है ।
७ (क), (ग) के = कै ।
८ (क), (ग) तै = तै ।
९ (ग) सिद्ध = सिद्धि ।
१० (ग) करन = करण ।
११ (ख) तो = तौ ।
१२ (क), (ग) कइसन = कैसन ।
१३ (क), (ग) (घ) में अपठित है ।
१४ (क) कहै = कहै ।
१५ (क) 'मानहु वचन हमार' । (ख) 'तुम मानहु कहा हमार' ।
१६ (क) (घ) पाइहो = पाइहौ ।
१७ (क) (ग) (घ) प्रति का 'माता दरस' पाठ स्वीकृत ।
१८ (क) (ग) में अपठित है ।
१९ (क) (ख) पूछे = पूछै ।
२० (क) कहुव = कहेव ।

धमराए जिव करहिं बिनासा ।[1] बिनु चीन्हे जिव जारहिं फासा ॥१६५॥[2]
जैसे मारे गाए कसाई । बेदरद खून करे जिव जाई ॥१६६॥
आपुहि पहरु चोर है सोई ।[3] ठग ठाकुर जग भूले योई ॥१६७॥[4]
आगि लगाए घर सूते तानी ।[5] कएसे जरत बुतावहिं पानी ॥१६८॥[6]
जाके कारन जोगी जागै ।[7] उलटि सांप संपहेरिमहि लागै ॥१६९॥[8]
जाकर मछ सो करे अहारा ।[9] धीमर जाल मीन कहँ डारा ॥१७०॥[10]
तीनि लोक है जाल पंजाला । बिरला बूझै अविगति काला ॥१७१॥[11]
एके चोर सकल जग बंधे ।[12] बिना तेग कएसे रन मंडे ॥१७२॥
जाति पंचम छीन है भाई ।[13] जब देखे तब करे सराई ॥१७३॥[14]
त्रितक पंच है काल विकारा ।[15] भव भूले जिव करे अहारा ॥१७४॥
जिमि करि कलपे जल बिनु मीना ।[16] भवरी प्रान काल न छीना ॥१७५॥[17]
छल बल बुधि सबकी जो हरई ।[18] विषम बान उर अन्तर दहई ॥१७६॥

---

१ (ग), (घ) (ङ) करहिं = करै ।
२. (क) (ग) (ङ) जारहिं = जारैं ।
३ (क) आपुहि = आपे ।
४ (क) 'ठग ठाकुर जग भूले भाई ।' (ग) (ङ) 'ठग ठाकुर जग भूले योई ।
५. (क) सूते = सूतहि । (ग) सूते = सूतै ।
६ (क) कएसे = कैसे । (ख) कएसे = कैसो । (ग) कएसे = कहसे । (क) बुतावहिं = बोतावहिं ।
(घ) बुतावहिं = बुतावै । (ङ) बुतावहिं = बतावै ।
७ (क) जागै = जागे ।
८ (क) संपहेरिमहि = संपहेरियै ।
९. (क), (घ) करे = करै ।
१० (क) (ग) (ङ) प्रति का 'धीमर' पाठ स्वीकृत ।
११ (ग) बूझै = बूझहि । (घ) काला = कराला ।
१२. (क), (ख), (ग) बंधे = बंधै ।
१३ (क) है = करे ।
१४ (ग) (घ) जो = ज्यों । (क) (ग) (ङ) देखे = देखै । (ग), (ङ) तब = त्यों । (क) (ग), (ङ) करे = करै ।
१५. (क) (ग) (ङ) विकारा = बेकारा ।
१६ (क) जैसे कलपे जल बिनु मीना । (ग) 'ज्यों जिव कलपे जल बिनु मीना ।' (ङ) 'जिमि करि कलपेचो ।'
१७ (क) 'भवरिक प्रानहि काले छीना ।'
१८ (क) सबकी जो हरई = सभे के हरई ।' (ग) (ङ) छल = छल ।

सतगुर वचन[1]

बोल्यक बोएल तुम्हे तन मागे ।[2] आकर कर्म सोइ संग लागे ॥१५६॥[3]
त्रिमदेवा त्रियमंत जो भाखा ।[4] त्रिविधि ग्यान जगत मंह राखा ॥१५७॥[5]
सतर मंतर नाटक जोगा । सास्तर बेद कथा रस भोगा ॥१५८॥[6]

बिस्नो वचन[7]

बिस्नो बोलै ब्रह्मा से बानी ।[8] आदि पुर्ख निर्गुन तुम जानी ॥१५९॥
तब ब्रह्मा मत बोले बचना ।[9] हाथ पांव नाहीं मुख रसना ॥१६०॥
सब ते मौन बोए रहे निरकारा ।[10] अति बिरकल नहि रूप अकारा ॥१६१॥
जेठ जुगादि समै तुम्ह जाना ।[11] तुम्ह ब्रह्मा मो अविगति ग्याना ॥१६२॥[12]

दोहा

मनकी प्रतिमा देखिके[13], मानेबो बीत करार ।[14]
एह मंत्र त्रिम देव का, करेबो सकल पसार ॥१३॥

चौपाई

गुरु सिस्टि के ब्रह्मा भूलै । बिसम सरोवर सब मिलि झूलै ॥१६३॥
जोगी जती यहो मत ठएऊ । अगम ग्यान भेद नहि पएऊ ॥१६४॥

---

१ (क), (ग) अपठित है ।
२. (ग) तुम्हे तन मागे = तुहे की माग्य ।
३ (ग) लागे = लाग्य ।
४ (क), (ग) त्रिम देव = त्रिदेवा ।
५. (ग), (घ) मंह = मे ।
६ (क) कथा = गहा ।
७. (क) (ग) अपठित है ।
८ (क), (ग), (घ) बिस्नो = बिस्नु ।
९. (क) बोलै = बोले । (ग) 'तब ब्रह्मा बोला अस बचना ।'
१० (क) 'सबते मौन रहे निरकारा ।' (ग) 'सबते मौन रहे निरकारा । (घ) 'सबते मौन्य रहे निरकारा ।'
११ (क) (ग) (घ) समै = समै । (क), (ग) (घ) तुम्हे = तुम्ह । (क) जाना = जानी ।
१२ (क), (ग) मो = हु (घ) नो = हो । (क) ग्याना = ग्यानी ।
१३. (क), (ग) देखिके = देखिकै ।
१४ (घ) मानेबो = मानी ।

अजर काया जिन्हि जुग जुग रासा ।[1] असल नाम ताही को भासा ॥१८९॥[2]
क नहिं विनसहिं मरन न आरा ।[3] हाथ पाँव मुख वचन पिआरा ॥१९०॥
सोई सत्त अजर करतारा ।[4] सत्तनाम है असल करारा ॥१९१॥
बरनौं अजर लोक परवाना । जहाँ बैठे सब हंस सुजाना ॥१९२॥[5]
जहवाँ झलके अमरा जोती । सेत मंडल झलके निजु मोती ॥१९३॥
अजर लोक उदित उजियारा । जहाँ पुर्ष है मर्द करतारा ॥१९४॥[6]
जहाँ पलंग है पुहुप बिछाया ।[7] झरे गुलाब मुख अम्रित पाया ॥१९५॥[8]
छत्र मनोहर सब सिर छाया ।[9] झिगसे पुहुप लोक सब धामा ॥१९६॥[10]
अमर कहा हंस जहाँ पाई ।[11] बोलहिं वचन सुगंध सोहाई ॥१९७॥
अमर बस्तर मइलि न होई ।[12] टूटे फाटे कबहिं नहिं सोई ॥१९८॥[13]
धोबी धोए ना करे पखारा ।[14] निस दिन सेत उदित उजिआरा ॥१९९॥[15]

दोहा

असल पदुम परकास है[16] तहाँ जिमी नाहिं छोर ।[17]
अविगति अगम अपार है, तीनि लोक के छोर ॥१५॥

---

१ (ग) जिन्हि = जो ।
२ (क) (ग) (घ) का प्रति का पाठ असत्य स्वीकृत ।
३ (क) (घ) क = खोए । (क) (ग) मरन = मरै ।
४ (क), (ग) (घ) मर्द = अजर । यही पाठ स्वीकृत ।
५ (क) (घ) (घ) सब = सम ।
६ (घ) 'जहवाँ पुरुष अर्द्ध करतारा ।' (क) जहाँ = जहवाँ ।
७ (घ) जहाँ = जहवाँ ।
८ (क) (घ) मर्द = मरै ।
९ (क), (घ), (घ) सब = सम ।
१० (क) (ग) झिगसे = झिगसे । (क) घ), (घ) सब = सम ।
११ (क), (ग), (घ) कहा = कावाँ ।
१२ (क) न = नि । (घ) न = ना । (घ) न = नाहिं ।
१३ (क), (ग) टूटे = टूटै । (क) (ग) फाटे = फाटै । (घ) कबहिं = कबहु ।
(क) नाहिं = ना ।
१४ (ग), (घ) धोए = धोवै । (घ) ना = न । (क) करे = करहिं । (ग) करे = करै ।
१५ (क) उदित = सदा ।
१६ (क) (घ), (घ) असल = असँख । (क) प्रकास = परगास ।
१७ (क) जिमि = जामिनि ।

दोहा

विषम सरोवर नाम जल, धरि धरि आवे काम ।[1]
सुख सागर जिव छोड़ि कै[2], पड़ु मनुवा के जाल ॥१४॥

चौपाई

मनुवा जाल सकल जिव फांसा ।[3] पकरि प्रान काम न रांचा ॥१७७॥[4]
कोटि जतन कै बांधे गांठी ।[5] पकरि प्रान के सेज है काठी ॥१७८॥
मानहु सत्त सब्द हम भाखा । चीन्हहु मुक्ति जो जिव राखा ॥१७९॥
चीन्हहु तेहि कर प्रतिपाला ।[6] सत्त मुक्ति है ग्यान बिसाला ॥१८०॥[7]
सतलोक से हम चलि आई ।[8] सत्त कथा जो कहा सुनाई ॥१८१॥
दुइ परवत जल बहु अपारा । तेहि बिच सीढ़ी सत करतारा ॥१८२॥
वेद कितेब दुइ फंद पसारा ।[9] तेहि फंदा महं जीव बेचारा ॥१८३॥
धोखा देइ जीव सब राखा ।[10] करम भरम भेद जो भाखा ॥१८४॥
कहैं दरिया बिन्दु निर्मल बानी ।[11] जाते मेटै नरक की खानी ॥१८५॥[12]
जग में बस है नाम परवाना । मेटहि सकल दुख जम कै ताना ॥१८६॥[13]
नाम विमल सत करे बखानी ।[14] ब्रह्मा विस्नु से पावे जानी ॥१८७॥[15]
उपजे बिनसे अजर ना कहिया ।[16] मरि मरि देह विनसि फिरि रहिया ॥१८८॥[17]

---

१ (क) (ग) (घ) 'दे दे आरे काम ।'
२ (ख) छोड़ि कै = छोड़ि दै ।
३ (क) जिव = जग । (ख) (ग), (घ) फांसा = फंद ।
४ (क) न = नै । (ख) (ग) (घ) रांचा = रे । ।
५ (क) बांध = बांधे । (ग) बांधि = बांधिहि । (घ) बांध = बांधन ।
६ (क) 'चीन्हहु तेहि जो करै प्रतिपाला । (ग) चीन्हहु तहां करहि प्रतिपाला ।
७ (क) बिसाला = रिसाला ।
८ (क) (ग), (घ) से = सी ।
९ (घ) दुइ = दोए ।
१० (क), (ग) (घ) सब = सभ ।
११ (ग) कहैं = कह । (क) बिन्दु = बिन्दो ।
१२ (क), (ग), (घ) प्रति का पाठ 'मेटै' सर्वमान्य । (ख) प्रति में 'मेट' पाठ ।
१३ (ग) (घ) मेटहि = मेटै । (क) ताना = बाना ।
१४ (क) 'नाम बिमल करै बखानी । (ग) 'नाम बिलोहक करहु बखानी ।'
१५ (ग) बिस्न = बिसुन । (ग) जाने = जानी ।
१६ (क) 'उपजै बिनसै अजर ना कहिये ।' (ग) उपजी बिनसे अजर ना कहिया । (घ) 'उपजे बिनसे अजर न कहिया ।'
१७ (क) (ख) फिरि = फेरि । (ख) रहिया = रहिये ।

## चौपाई

ब्रह्म लोक ब्रह्मा जो कीन्हा ।[1] बिस्नु लोक बिस्नु रचि लीन्हा ॥२११॥[2]
सीवलोक सिव का असथाना । एहि विध अमरि लोक परवाना ॥२१२॥[3]
सिव लिंग परबत है भाई । तहां धाम जो रचा बनाई ॥२१३॥
एता लोक नाहिं बिस्तारा ।[4] रचो धाम तहां मंदिल सवारा ॥२१४॥[5]
यह सब किरतम कियो बनाई ।[6] तहवां अमल काल का भाई ॥२१५॥[7]
यह किर्तम बिरला कोइ जाना । तहां पवन है जिमी जमाना ॥२१६॥
तहवां चांद सूर्ज दिन राती ।[8] जग मग तारा उगे बहु भांती ॥२१७॥[9]
तहां न पलंग है पुहुप बिछाया । तहां न फूल मंदिल है छाया ॥२१८॥
तहां छत्र नाहिं पुहुप बेवाना ।[10] तहां चौंर नहिं अविगति बाना ॥२१९॥[11]
तहां पिउत्व ना अम्रित चाखै ।[12] मन सुवन तहां नहिं भाखै ॥२२०॥
अमर काया तहां हंस नहिं पावै ।[13] फिरि भरमे चौरासी आवै ॥२२१॥[14]
तीनि लोक है काल के हाथा ।[15] धरि धरि ठोंके सबके माथा ॥२२२॥[16]
परवा एक निरंजन डारा ।[17] तीनि लोक भौ मन करतारा ॥२२३॥[18]

---

१ (क) ब्रह्मा = ब्रह्मै ।
२. (ख) बिस्नु = बिसुन ।
३ (ग) सिव = सिव ।
४ (क) (ख) नाहिं = नाहे ।
५. (ख) तहां = तम ।
६ (क) (ख) (घ) सब = सम ।
७ (ख) (घ) तहां = तहवां । (क) का = के । (ग) का = के । (घ) का = को ।
८. (ग) सूर्ज = सूरज ।
९. (क) तारा = तारा । (क) (ग) उगे = उगे ।
१० (ख) 'तहां छत्र नहिं पुहुप बेवाना ।'
११ (क) तहां = तहवां । (क) (ग), (घ) चौंर = चंवर । (क) बाना = बाना ।
१२ (क) (ग), (घ) तहां न पीउत्व न अम्रित चाखै ।'
१३ (क), (घ) अमर = अमर । (क) नहिं = ना ।
१४ (क), (ख) फिरि = फेरि । (क), (ख) (घ) भरमे = भरमी । (क), (ख) (घ) चौरासी = चौरासिहि । (क) आवै = आवै ।
१५. (ग) के = कै ।
१६ (क) धरि धरि = धै धै । (क) (ख) ठोंके = ठोकै । (ग) सबके = सबकै । (घ) सबके = सबके ।
१७ (क) एक = डारि ।
१८. (क) भौ = मैं । (ख) भौ = भयो । (क) मन करतारा = भौ करतारा ।

### चौपाई

अविगति चौर ढरे सिर लागा ।[1] अविगति पुहुप पलंग है लागा ॥२००॥[2]
अविगति अम्रित सब कोइ चाखै ।[3] पल पल सुरति प्रेम रस राखै ॥२०१॥
सुख सागर है अविगति बानी ।[4] जो जिव जाए होए निरबानी ॥२०२॥[5]
जो जिव बाल समुझहि मान ।[6] सोई लोक पैयाना ठान ॥२०३॥
हिरदए सुख बोले सतबानी ।[7] पिवै प्रेम तहां अविगति ज्ञानी ॥२०४॥[8]
मनहिं मिलाए तजे सब धोखा । सील संतोख अगम गमि पखा ॥२०५॥
तेजे भोग रस रोग बिकारा ।[9] जोग जुगति रस रहै न्यारा ॥२०६॥[10]
पहिले सत तब मूल दिढावै ।[11] बिना भक्ति मूल नहिं पावै ॥२०७॥
जीव के पूंजि नाम गहि राखै ।[12] ब्रह्म दिढाए अम्रित रस चाखै ॥२०८॥[13]
दिव्य द्रिस्टि मगन है डोरी । प्रेम प्रीति अमित रस बोरी ॥२०९॥
संपूरन कला ब्रह्म उजियारा । तम की तपन मेटा भ्रम भारा ॥२१०॥[14]

### दोहा

कहँ दरिया बूझहु गमी,[15] भेद ब्रह्म निजु ग्यान ।
अगम अमी कथ ग्यान मैं,[16] पूरो पद निरबान ॥१६॥

---

१ (क) (ग) चौर = चंवर । (क) (ख) ढरे = झमकि । (ग) ढुरे = ढरै ।
२ (क) (ग), (घ) 'अविगति पलंग पुहुप है लागा ।'
३ (क), (ग), (घ) सब = सम ।
४ (क) अविगति = सुख की । (ग) अविगति = सुख है । (क) (ग) (घ) बानी = बानी ।
५ (क), (घ) जाए = जाहि । होए = होहि ।
६ (क) 'जो जीव को जन समुझहि मानै ।' (ग) 'जो जीव सत सब्द मह मानै ।'
७ (ग) हिरदए = हिरदया । (क), (ग), (घ) बोले = बोलै ।
८ (ग), (घ) पिवै = पावै ।
९ (क), (ग) (घ) बिकारा = बेकारा ।
१० (ग) जुगति = जुगुति ।
११ (क) पहिले = पहिलै ।
१२ (ग), (घ) के = कै । (ग) राखै = राखी ।
१३ (ग) चाखै = चाखो ।
१४ (ग) मेटा = मेटै ।
१५ (क) (ग) 'कहँ दरिया पद बूझहु ।' (ग) 'कहँ दरिया हर बूझहु ग्यानी ।'
१६ (क) (ग), (घ) मैं = है ।

स्वन सिखावहिं भोग बेलासा ।[1] एहि करता रे मदव तमासा ॥२३३॥[2]
जनक रिसी घर रही कुमारी ।[3] रजा सुयमर जग परचारी ॥२३४॥
धरा धनुख तहाँ बड़ा कठोरा ।[4] एके मोहनी जगत बटोरा ॥२३५॥[5]
रिसीराज तहवाँ चलि गएऊ ।[6] जनक सुयमर जहवाँ ठएऊ ॥२३६॥[7]
बिस्वामित्र को मन बिचारा । रामचन्द्र तहवाँ पगु डारा ॥२३७॥[8]
रिसि के संग जनकपुर गएऊ ।[9] जनक सुयंमर देखत भएऊ ॥२३८॥

दोहा

देखहिं कौतुक नर नारि सब[10] कोमल राजकुमार ।[11]
सीता उठि झरोखे झाकहीं सुंदर प्रम पिआर ॥१८॥[12]

चौपाई

मोहनी बान राम कंह लागा । भए बिकल मनमत होए जागा ॥२३९॥[13]
रंगभूमि धनुख जहाँ राखा । तोरा धनुख तब जए जए भाखा ॥२४०॥[14]
गावहिं मंगल सब नर नारी ।[15] कीन्ह ब्याह सब जग परचारी ॥२४१॥[16]
त्रिभुवन जाके सम कोइ जाना ।[17] सो मोहनी के हाथ बिकाना ॥२४२॥[18]

---

१ (क) (ग) बेलासा = बिलासा ।
२. (क) रे = के (ग) रे = कै । (घ) रे = कए ।
३ (ग) घर = गिहि ।
४ (ग) धरा = धारा ।
५. (घ) एके = एकै ।
६ (क) (ग) (घ) राज = राजा ।
७ (क) ठएऊ = रहेऊ ।
८ (क) डारा = डारी ।
९. (घ) गएऊ = भएऊ ।
१० (क) नर नारि सब = नर औ नारी । (ग) नर नारि सब = नर नारि सम । (घ) नर नारि सब = नर नारी ।
११ (ग) कोमल = कमल । (क) राज = राय । (क) कुमार = कुमारि ।
१२. (क) सुंदर = सुंदरि । (क) पिआर = पिआरि ।
१३ (क) 'भे बिकल होए मनमत जागा ।'
१४ (क), (ग), (घ) जए जए = जै जै ।
१५. (क) (ग) (घ) सब = सम ।
१६ (क) ब्याह = बिवाह । (क) (ग), (घ) सब = सम ।
१७ (ग) (घ) कोइ = जस ।
१८ (ग) के = कै ।

सिया राम लछन संग भाई । तीनिउ प्रान जंगल मंह जाई ॥२५३॥[1]
चत्रकुटी जो तहां सभारा । कन्द मूल सब कीन्ह अहारा ॥२५४॥[2]
करहिं तपस्या संग लिए नारी ।[3] रहहिं जंगल दुख सहहीं भारी ॥२५५॥[4]
मन ने एक परपंच लगाई ।[5] माया मिरगा तहां चलि आई ॥२५६॥
कनक रूप चंचल है चोरा । देखा राम जो धनुख टंकोरा ॥२५७॥[6]
छन महं निकट दूरि चलि आई । पीछे राम लगे तब धाई ॥२५८॥[7]
आगे तौ जंगल जहां भारी ।[8] कोह काफ जहवां अंधियारी ॥२५९॥

सीता वचन[9]

रोवहिं सीय बहुत बिललाई । लछन जाए देखहुं तुम भाई ॥२६०॥[10]
की तौ बाघ सिंघ ने मारा ।[11] की मिर्गा नहिं हत्यो भुआरा ॥२६१॥[12]

लछुमन वचन[13]

लछन विचारहिं मन पछताइ ।[14] दुई दुख मोही ब्यापेयो भाई ॥२६२॥[15]
इहां रहो सीता दुख माना ।[16] सोचहिं मचरि बिचारहिं ग्याना ॥२६३॥[17]

---

१ (क), (ख) तीनिउ = तीनो । (क) (ख) (घ) प्रान = प्रानि । (क) मंह = कै । (ग) (घ) मंह = के ।
२ (क), (घ) सब = सम । (ख) सब = सत ।
३ (क) (ख) (घ) तपस्या = तपेस्या ।
४ (क) रहहिं = रहै । (क) सहहीं = सहेसी ।
५. (क) ने = नै ।
६ (ग) देखा = देखी ।
७ (क) पीछे = पीछैं । (क) लगे = लगा । (ख) लगे = लागे ।
८ (क), (ग), (घ) तौ = भए ।
९. (क), (ख) (घ) अपठित है ।
१० (ग) लछन = लछुमन । (ग), जाए = जाइ । (ग) देखहुं = देखो ।
११ (क) (ख) की तौ = की तो ।
१२. (क), (ग) (घ) हत्यो = हतेयो ।
१३ (क) (ग) (घ) में अपठित है ।
१४ (ख) लछन = लछुमन । (क) पछताई = पछताइ ।
१५. (क) ब्यापेयो = ब्यापत । (ख) ब्यापेयी = बियापेयी ।
१६ (क) रहो = रहो । (क) सीता = सीया ।
१७ (क), (ग), (घ) मचरि = सुमी ।

बाहर भीतर खोजहिं भाई । रोवहिं राम लखन दुनो भाई ॥२७५॥[1]
रोवत खोजत भया बिहाना ।[2] खोजत बन जहाँ सकल निशाना ॥२७६॥[3]
आगे होए गमी जो कीन्हा । सीता तौ रावन हरि लीन्हा ॥२७७॥[4]

दोहा

इहाँ राम उहा रावना[5] बाजी रचो बनाए ।[6]
मन परिपंच जानेवो नहीं[7], मीरे रन में आए ॥२१॥[8]

चौपाई

राम किया रावन सकचूना ।[9] भया गर्व नहिं रहा नमूला ॥२७८॥[10]
तीनों भुवन राम को राजा ।[11] संग सिया लिए भया अकाजा ॥२७९॥[12]
करे विवेक विचारे कोई ।[13] सत्त सब्द बूझे नर सोई ॥२८०॥[14]
नारी संग होवे रस भोगा ।[15] भक्ति भाव होवे नहिं जोगा ॥२८१॥[16]
नारी रूप है संग बिकारा ।[17] जानि के पाव अगिनि में जारा ॥२८२॥[18]

---

१ (क) दुनो = दोउ ।
२ (ग) भया = भयो । (घ) भया = भएउ । (क) पंक्ति-व्यत्यय—
'खोजहिं जानकि सकल निशाना रोवत खोजत भयो बिहाना' ।
३ (घ) खोजत = खोजा ।
४ (क) तौ = तो । (ग) तौ = तब ।
५ (क) इहाँ = इत (ग) उहाँ = ओह ।
६ (घ) रचो = रची ।
७ (क) परिपंच = प्रपंच । (ख) जानेवो नहीं = जाने नाहीं । (ग) जानेवो नहीं = जाने नहीं ।
८ (क) में = मँह । (ग) में = मँह ।
९ (क), (ग) सकचूना = सकुचाना ।
१० (क) नमूला = अनुमाना ।
११ (क) (ख), (ग) तीनि भुवन के राम को राजा ।
१२ (क) लिए = के ।
१३ (क) (ख) करे = करै । (क) (ग) विचारे = विचारै ।
१४ (क) बूझे = बूझै । (ग) (घ) बूझे = बूझहु । (क) (ग) विचारे = विचारै ।
१५ (क), (ख) होवे = होवै । (ग) होवे = होए ।
१६ (क), (घ) होवे नहिं जोगा = नहिं होवै जोगा ।
१७ (क) (ख) (ग) बिकारा = बेकारा ।
१८ (क) (ग), (घ) जानिके = जानिकै । (क) में = मैं । (ग) में = मँह ।

यह परिपंच लखन ने जाना ।[1] सोने म्रिगा नहिं ब्रह्म समाना ॥२६४॥[2]
सोने म्रिगा वोसे नहिं चलई ।[3] माया रूप वेह एह धरई ॥२६५॥

दोहा

सत के रेखा खंइचि के[4] , सिय सौंपा तेहि आनि ।[5]
जौं लगि राम पलटि हम आवहिं[6] , सीय वचन लेहु मानि ॥२०॥

चौपाई

छल बल बुधि कोई जो करई । रेखा से बाहर नहिं टरई ॥२६६॥
सत के रेखा बैठु विचारी ।[7] बाहर पांव तनिक नहिं डारी ॥२६७॥
लखन का सत जिव बसे सरीरा ।[8] सब परिपंच जानु मति धीरा ॥२६८॥[9]
लखन गए राम के पासा ।[10] इहवां रावन कीन्ह तमासा ॥२६९॥[11]
गेरुआ वस्तर भेस जो कीन्हा । आए सीता कंह आसिस दीन्हा ॥२७०॥[12]
रावनो रूप सीता नहिं चीन्हा ।[13] लखन कहा कछु गमि ना कीन्हा ॥२७१॥[14]
नारीचोर परिपंच जो कीन्हा ।[15] बुधि के बल सीता हरि लीन्हा ॥२७२॥
लंकापति लंका के गयऊ ।[16] पलटि राम सिहि खोजत भयऊ ॥२७३॥
पनकुटी देखा अंधियारा ।[17] खोजहि चहुं दिसि करहिं पुकारा ॥२७४॥[18]

---

१. (घ) लखन = लछमन । (क) ने = नहि । (ग) मैं = मै ।
२. (क) के = का । (क) नहिं = नहि ।
३. (क), (ग) (घ) सोने म्रिगा = सोने का म्रिगा । (ग) वोसे = वोसै ।
४. (ग) खंइचि के = खैंचिके ।
५. (क) सौंपा = सौंपी । (ग) सौंपा = सौंपि ।
६. (घ) राम पलटि = लवटि ।
७. (घ) के = कै । (ग) रेखा = रेखै । (ग) बैठु = बैठी ।
८. (घ) लखन = लछमन । (ग) सत जिव = सत ।
९. (क), (घ) सब = सम ।
१०. (ग) लखन = लछमन ।
११. (क) इहवां = इहां । (क) (ग रावन कीन्ह = रावन खल कीन्ह ।
१२. (घ) कंह = के ।
१३. (क) रावनो = रावनौ ।
१४. (ग) लखन = लछन । (ग) (घ) कछु = किछु ।
१५. (क) नारीचोर = नारी चोराए ।
१६. (क) के = कै । (ग) के = कंह ।
१७. (घ) देखा = देखहि ।
१८. (घ) देखा = देखे ।

जौं लगि सतगुर मिलै न दाता ।[1] तौं लगि काल करै उतपाता ॥२९३॥[2]
खोजहु सतगुर जो जिव बाँचै । नाहिं तौ काल सदा सिर नाचै ॥२९४॥
नाहिं तौ जम्ह के हाथ बिकाना ।[3] खोजहु सतगुर निर्मल ग्याना ॥२९५॥
चीन्हे बिना सुर नर मुनि गएऊ । मन परपंच जानि नहिं भएऊ ॥२९६॥
रिखि जो जाए तपस्या कीन्हा ।[4] बिम्बि द्रिस्टि माहीं चित दीन्हा ॥२९७॥
कुदिस्टि नारि तासु चित लागा ।[5] मछोदरि बसि काम जो जागा ॥२९८॥
सो रिखि काल के हाथ बिकाना । ता करि छिप्ति जो करै बखाना ॥२९९॥[6]
जो इस्त्री ग्रहि राखिन्ह जोगा ।[7] सो जन छल बस कीन्हो भोगा ॥३००॥[8]
तासु नारि सो भए जो ब्यासा ।[9] कीन्हो बेद ग्यान परगासा ॥३०१॥
ताके सब ब्रह्मा करि भाखै ।[10] सोई बेद जगत सब राखै ॥३०२॥
पाखंड करि के ग्यान सुनावै ।[11] सकल जोग जुगुति नहिं पावै ॥३०३॥
सत बिबेक बिरला केहु भएऊ ।[12] सोइ मता मुनि ग्यानिन्ह ठएऊ ॥३०४॥[13]
सो मगु चलत सुगम सब भागै ।[14] ममता ग्यान जोग रस पागै ॥३०५॥
ब्यासपुत्र सुकदेव जो भएऊ । जोग जुक्ति ध्यान मत ठएऊ ॥३०६॥
ब्रह्म बिबेक भगति उन्हि जाना । एकै ब्रह्म द्रिस्टि मँह माना ॥३०७॥[15]

---

१ (क) न = नहिं । (क) (घ) मिलै = मिलै ।
२ (क), (घ) (ङ) करै = करै ।
३ (ग) तौ = त । (क), (ग), (ङ) जम्ह = जम ।
४ (क) जो = जो । (क) (ग) (ङ) तपस्या = तपेस्या ।
५ (क) तासु = तासो ।
६ (क) जो करै = जब करै । (ङ) पंक्ति-व्यत्यय—
ता करि छिप्ति करै बखाना ।
सो रिखि जम के हाथ बिकाना ॥
७ (क) राखिन्ह = राखै । (घ) राखिन्ह = राखिन्हि ।
८ (क), (ग) (ङ) जन = मन ।
९ (क) तासु = तासि । (क) सो भए जो = सो भयो । (घ) सो भए जो = सो भैउ जो । (ङ) सो भए जो = सो भएयो ।
१० (क) 'ताके सम कोइ ब्रह्मा करि भाखै ।' (घ) 'ता कह सम ब्रह्मा कै भाखै ।' (ङ) 'ताके सम ब्रह्मा करि भाखै ।'
११ (क), (घ) करि कै = करि कै ।
१२ (क) केहु = कै । (घ), (ङ) केहु = कोइ ।
१३ (घ) सोइ = सो । (क), (ग) (ङ) ग्यानिन्ह = ग्यानी ।
१४ (क) (ग) (ङ) सब = सम ।
१५ (क) एकै = एक । (ग) एकै = एकै । (क) मँह = मैं । (घ) मँह = में । (ङ) मँह = मँह ।

मनसा पूत तहाँ से गएऊ ।[1] इन्द्र समाज जहाँ सब रहेऊ ॥३२०॥
इन्द्र ऊठि के आसन दीन्हा ।[3] बहुत भाँति सो आदर कीन्हा ॥३२१॥[4]
तब रिखि ऐसन बोलि बिचारी ।[5] नाच देखा बहु सुंदर नारी ॥३२२॥[6]
सब अरमथि के बेगि बोलाई ।[7] सग समाज तहाँ चलि आई ॥३२३॥
उलटा पलटा कीन्हों साजा ।[8] रिखि के मन में लागी लाजा ॥३२४॥[9]
काम रूप उर में बसि आई । रिखि के मन में क्रोध लगाई ॥३२५॥[10]
काल रूप रिखि माहीं चीन्हा ।[11] ताके रिखी स्राप जो दीन्हा ॥३२६॥[12]
तीन तुरंगिनि निसु होए नारी ।[13] सवा लाख जिव घात सुधारी ॥३२७॥[14]
कीन्ह तपस्या तन मन धारी ।[15] सो कौतुक का देखी नारी ॥३२८॥
अंत छोड़ि बुधि करे महारा ।[16] ता सिर काल खेले बरिआरा ॥३२९॥[17]

दोहा

देखहु कौतुक सब मिलि[18] मनमथ भाव अनंग ।[19]
सत शब्द चिन्हे बिना काल करे जिव भंग ॥२४॥

---

१ (क) से = ते ।
२ (क) 'इन्द्र समाज जहाँ सब रहेऊ' । (ग) 'इन्द्र सभा जहवाँ सब रहेऊ' । (घ) 'इन्द्र समाज जहवाँ सब रहेऊ' ।
३ (ग) 'इन्दर उठि आसन दीन्हा' ।
४ (क) (ग) (घ) सो = क ।
५ (क) (ग) (घ) बोलि = बोले ।
६ (ग) देखा = देखी ।
७ (क) (घ) अरमथि के = अरमथि कै । (ग) अरमथि के = अरमथि कहँ । (अप्सरी)
८ (क) (घ) कीन्हो = कीन्हो ।
९ (क) (ग) (घ) मन में = मन महँ ।
१० (क) (ग) (घ) मन में = मन महँ ।
११ (ग) काल रिखि माहीं चीन्हा ।
१२ (ग) स्राप = सराप ।
१३ (क) निसु = सो ।
१४ (क), (ग), (घ) सुधारी = सुधारी ।
१५ (क) (ग) (घ) तपस्या = तपेस्या ।
१६ (क), (ग) (घ) बुधि = बुधि । बुधि स्वीकृत ।
१७ (क) खाल = काले ।
१८ (क) (ग), (घ) सब = सम ।
१९ (ग) मनमथ = मंमथ । (क) भाव = भो ।

उलटि पास नहिं कहे समुझाई ।[1] ऐसो ब्रह्म ग्यान उन्हि पाई ॥३०८॥
भए सिद्ध जो ब्रह्म पुनीता ।[2] सास्तर बेद पढ़ा नहिं गीता ॥३०९॥[3]
ब्रह्म सरूप ग्यान उन्हि जाना ।[4] जोगी सो जो मन पहचाना ॥३१०॥

दोहा

मन परखे बिनु जोगी[5], हारे मोहनि मारि ।[6]
कहैं दरिया परगट देखो, सत्त सब्द निरुआरि ॥२३॥

चौपाई

राम रिखी दुर्बासा रहेऊ । जहवा जन्म त्रिस्न के भएऊ ॥३११॥[7]
कीन्हो जोग जो आसम चारा ।[8] कंद मूल दुधि कीन्ह अहारा ॥३१२॥
आसन बाधि के जोग समाधी ।[9] जोग जुक्ति रहे तन साधी ॥३१३॥[10]
निरकार के सुमिरहिं ग्याना ।[11] रच्छक भच्छक नहिं पहचाना ॥३१४॥
कवन पुरुस करे प्रतिपाला ।[12] कवन मारे बान बिसाला ॥३१५॥[13]
को मालिक को सरजनिहारा ।[14] ग्यान गमी नहिं कीन्ह बिचारा ॥३१६॥
मन हंकार तपस्या किएऊ ।[15] ब्रह्मा एक निरंजन ठएऊ ॥३१७॥
मनसा ध्रुव जो तन में लागा । इंद्री काम रसना रस पागा ॥३१८॥
नासा चक्षु चाहि रस भोगा ।[16] पांचो इंद्री सटरस रोगा ॥३१९॥[17]

---

१ (ग) नहिं = के । (क) कहे = कहै । (घ) कहे = कहा । (क), (ग), (घ) समुझाई = बुझाई ।
२ (क), (ग) भए = भया । (घ) भए = भयो । (ग) ब्रह्म = ग्यान ।
३ (क) सास्तर = सास्तिर ।
४ (क) 'ब्रह्म निरंजन ग्यान समाना ।' (ग) 'ब्रह्म संपूरन ग्यान उन्हि जाना ।'
५ (क), (ग), (घ) परखे = परखै ।
६ (क), (ग) हारे = हारै ।
७ (घ) त्रिस्न = बिस्नु । (क), (ग) (घ) के = कै ।
८ (क) 'कीन्हो जोग आतम कह चारा । (ग) (घ) कीन्हो जोग आतमा चारा ॥
९ (क) 'आसन बाँधि जोग जो साधी ।' (ग)—'आसन बाँधि कियो जोग समाधी ।'
१० (घ) 'जोग जुगुति रहै सो साधी ।'
११ (घ) के = कै ।
१२ (क) (ग) (घ) करे = करै ।
१३ (घ) कवन मारे = कवन जो मारे ।
१४ (ग) को = की ।
१५ (क) (ग), (घ) तपस्या = तपेस्या ।
१६ (क) (ग), (घ) चाहि रस = चाहै रस ।
१७ (ग) पांचो = पाँच ।

करे भगति निजु प्रेम सुधारा ।[1] ताको भेद उतारहिं पारा ॥३४४॥[2]
सत्त नाम भाखो माहि भाखै ।[3] सत्त सुरति निरखै चित राखै ॥३४५॥[4]

दोहा

कहँ दरिया सिर ताज है, सब विधि पूरन राम ।[5]
ताते भेद उतारही, सुफल होत सब काम ॥२५॥

चौपाई

संत होइ संतोष में आवै । सील संतोष प्रेम रस पावै ॥३४६॥
साहब सत्त जो हमहिं देखावा ।[6] अगम ग्यान कहि जग समुझावा ॥३४७॥[7]
सत्त ग्यान कथा यह बानी । समुझहु संत प्रेम रस खानी ॥३४८॥[8]
जो कोइ सब्दहि करे बिबेका । सत्त नाम ग्यान गमि पेखा ॥३४९॥
सत्त कहा धोखा मति मान ।[9] एहु भेद सतगुर सब जान ॥३५०॥
करता कीतम कहउँ बिचारा । सत्त पुरुष इन्ह सबते न्यारा ॥३५१॥
दुआपर जन्म क्रिस्न के भएऊ ।[10] राम क्रिस्न दोए एकै रहेऊ ॥३५२॥[11]
एक ब्रह्म दुइ धरा सरीरा ।[12] अगम ग्यान कह्यो मति धीरा ॥३५३॥
बासुदेव के ग्रिहि जन्मे आई ।[13] नंद सुत जो जाए कहाई ॥३५४॥[14]
कंस निकंदन मरदन मूवा । अनंत रूप बिसंभर पूता ॥३५५॥
संत के संत दुस्ट के दूरा ।[15] तप सितल तन धरा सरीरा ॥३५६॥[16]

१ (क) (ग) करे = करै ।
२ (घ) ताको = ताकौं ।
३ (घ) सत्तनाम = सतनाम ।
४ (क) (ग) सत सुरति निरखै चित राखै ।
५ (क) (ग) राम = काम । (क), (ग) (घ) सब = सम ।
६ (क) देखावा = देखावै । (घ) देखावा = देखाया ।
७ (क) समुझावा = समुझावै । (ग) समुझावा = समुझाया ।
८ (क) 'समुझहु प्रेम तत रस खानी ।' (ग) (घ) समुझहु = समुझहिं ।
९ (क) कहा = कहाँ ।
१० (घ) क्रिस्न के = क्रिस्न कर ।
११ (ग) राम क्रिस्न = राम किस्न ।
१२ (घ) एक = एकै ।
१३ (घ) बासुदेव के ग्रिहि = बासुदेव ग्रिहि । (ग) (घ) जन्मे = जन्मेओ ।
१४ (क) 'नन्द के सुत जो जाए कहाई ।' (घ) 'नंदसुत तब जाए कहाई ।'
१५ (ग) दुस्टे = दुस्टै ।
१६ (क) 'तप सिला तन धरै सरीरा ।' (ग) 'तपत सिली तन धरे सरीरा ।' (घ) 'तपत सि तन धरा सरीरा ।'

चौपाई

ामिनि काम खेले परचंडा ।[1] सात दीप कहिए नव खंडा ॥३३०॥
ोगी जोग बहुत जो कीन्हा । कामिनि काल बाँधि जिव लीन्हा ॥३३१॥
ब चीन्हे सत सब्द की बानी । मंडे लोहा बचे सो प्रानी ॥३३२॥[2]
ब्द लागि रन करे सुधारा ।[3] काटे काल कुबुधि कए धारा ॥३३३॥[4]
ाए हिरमर निरमल ग्याना । कहो जंम के काह बखाना ॥३३४॥[5]
ान्हि गहा सतगुर परवाना । जग में परगट उन्ति प्रमाना ॥३३५॥[6]
त साहब करहीं प्रतिपाला । काटहि काल कुबुधि के जाला ॥३३६॥[7]
ाके लेह अपने ग्रिहि राखा ।[8] सत्त सब्द निरने हम भाखा ॥३३७॥
ोव माने तब करहु विचारा ।[9] ताके लेह उतारो पारा ॥३३८॥[10]
ोटि जन्म के कागज कीरा ।[11] नाहि कस्ट काल कै पीरा ॥३३९॥[12]
त नाम सामर्थ हहि भाई । तासो काल सदा डर खाई ॥३४०॥[13]
तपुर्स से करे ना जोरा ।[14] भरे तेज तब करे निहोरा ॥३४१॥[15]
ानुस वान नहि देखा हाथा । कोपहि काल ठेठावहि माथा ॥३४२॥
ो जन हुकुम सत्त के राखै ।[16] तासो काल ओर नाहि भाखै ॥३४३॥[17]

---

१ (क), (ग) खेले = खेलै ।
२ (क) मंडे = मंडै । (क), (ग) बचे = बाँचै ।
३ (क), (ग) (घ) करे = करै ।
४ (क) काटे = काटै । (क) (ग) कुबुधि कए = कुबुधि के
५ (क) कहो जम के काह बोलाना । (ग) 'कहो ना जम कै काहा बउराना' ।
६ (क) (ग) (घ) प्रमाना = मिलाना ।
७ (ग) के = को ।
८ (ग) ग्रिहि = पंह । (ग) ताके लेह = ताकहं लेह ।
९ (क), (ग), (घ माने = मानै । (ग) तब = त । (ग) तब = तो । (घ) करहु = करो ।
१० (ग) 'ताकहं लेह उतारहि पारा' ।
११ (ग) के = कै । (क) (ग) कागज = कापर ।
१२ (क) कै = को (ग) । कै = के । (घ) कै = कर ।
१३ (क) तासो = तासौ ।
१४ (क) (ग) से = सै । (क, ग) करे = करै ।
१५ (क) भरे = भरै । (ग) भरे = भरहि । (क) (ग) करे करै ।
१६ (क) (ग) कै = के ।
१७ (ग) तासो = तासै ।

कुवरी लेइ अपने ग्रिहि आई ।[1] सो करता की किर्तम भाई ॥३७२॥

साखी

सत्त पुर्ष पासंड नहीं यह किर्तम को नाम ।
छल बल बुधि के मारे, सोइ क्रिस्न सोइ राम ॥२६॥[2]

चौपाई

सत्त पुरुष मत करो बिचारा । सतगुर सब्द करहु निरुआरा ॥३७३॥[3]
जाके दरस जीव कष्ट होई ।[4] सत्त सब्द बिचारे सोई ॥३७४॥[5]
पाछे क्रिस्न मनसा जो कीन्हा ।[6] छल बल से रुकुमिनि के लीन्हा ॥३७५॥[7]
सतभामा रुकुमिनि जो रानी ।[8] कीन्ह ब्याह स्वादिक सब जानी ॥३७६॥[9]
तिन्हके गर्भ जो रहा संजोगा । भया पुत्र जाने सब लोगा ॥३७७॥[10]
बिना बीज नहिं होए संजोगा । नारी पुर्ष करे रस भोगा ॥३७८॥[11]
रुधिर नीर होए एक सगा ।[12]परे बीज तब उपजे अंगा ॥३७९॥[13]
ताके मधुतामन्न सम भास । कामिनि काम सदा चित रास ॥३८०॥[14]
बिना स्वाद का भोग बखाना ।[15]षटरस भोजन रसना जाना ॥३८१॥
बिना काम कामिनि का नेहा ।[16]बिना बीज किमि उपज देहा ॥३८२॥[17]

---

१ (ग) कुवरी = कवरिही ।
२ (ग) क्रिस्न = क्रिश्न ।
३ (ग) सत्त सब्द करहु निरुआरा ।'
४ (क) कष्ट = कंह ।
५. (क), (ग) (घ) बिचारे = बिचारै ।
६ (क), (घ) पाछे = पाछै ।
७ (क) के = कह । (ग) के = हरि ।
८ (क) सतिभामा रुकुमिनि जो नारी । (ग) सतभाम औ रुकुमिनि रानी । (घ) सतभाम रुकुमिनि जो रानी ।
९. (क) 'कीन्ह बिआह सम कम पटानी । (ग) (घ) कीन्ह ब्याह सम स्वादिक जानी ।
१० (क), (ग) (घ) सब = सम ।
११ (क) (ग), (घ) करे = करै ।
१२ (क) होए = होवै ।
१३ (क) परे = परै । (क) उपजे = उपजै । (ग) परै बीज उपजै तब अंगा ।
१४ (क) (ग) 'कामिनि हेत सदा चितलावै' ।
१५. (क) का = को । (घ) भोग = काम ।
१६ (क) 'बिना काम कामिनि नहि नेहा ।' (ग) बिना काम का कामिनि का नेहा ।' (घ) बिना काम का कामिनि नेहा ।
१७ (ग) 'बिना बीज का उपजै देहा ।'

चौपाई[1]

क्रोध नाम केहु का हए भाई ।[2] कवन क्रोध से सब नसाई ॥४०४॥
सत्त सब्द कहबे निरुआरी ।[3] झारी लोहा कहब परचारी ॥४०५॥[4]
सत सब्द जो उलटै भाई ।[5] तोरब मान कहब समुझाई ॥४०६॥
संतनिका सुनब नहिं काना ।[6] मरदब मान कि छोड़ब ठेकाना ॥४०७॥
नेकी कारन कहब बुझाई । जाते काल कुबुधि नहिं खाई ॥४०८॥[7]
काम अगावन नारि जो भाई । ध्यान द्रिष्टि से दूरि नसाई ॥४०९॥
वाके नाम क्रोध नहिं भाई । ध्यान लोहा मंडे चित लाई ॥४१०॥
बुझा बेबुझा देव नहिं लापा ।[8] छोड़ समासब मन के दापा ॥४११॥[9]
निसाफ देखिके बोलब बानी ।[10] एहि में दोख न लागे ग्यानी ॥४१२॥
सत में काहु न लागै पापा ।[11] सतनाम ताको परतापा ॥४१३॥
क्रोध ब्रह्म बसे जो पासा । कबहिं के कवन करे तमासा ॥४१४॥
कबहिं के डगमग बोल बानी । सामरथ आपु बचावहिं ग्यानी ॥४१५॥[12]
मन के सुमिरहिं तपसी जोगी । मनसा बुत कर रस भोगी ॥४१६॥
मन के लागे करे बिनासा ।[13] सुर नर मुनि सिव डारे फांसा ॥४१७॥
सिधी रिधि जो मन के भागी । मनमत ध्यान जोग जो जाग ॥४१८॥
बस्ती छोड़ि जंगल के गएऊ । जोगमाता तहाँ जो ठएऊ ॥४१९॥[14]
कंद मूल जो कीन्ह अहारा ।[15] एता कष्ट जो तन के जारा ॥४२०॥[16]

---

१ (घ) अपठित ।
२ (क) केहु का हए = केहि कहिये । (ग) केहु का हए = केहि कहा है ।
३ (क) कहबे निरुआरी = कहब निरुआरी । (घ) सत सब्द एह करो बिचारी ।
४ (घ) झारी लोहा करो निरुआरी ।
५ (घ) सत = सत्त ।
६ (घ) संत = सत्त ।
७ (क) काल = जीव ।
८ (क) (ग) बुझा बेबुझा = बोझा बे बोझा । (क) (ग) देव = देह । (घ) लापा = सरापा ।
९ (क) समासब = सम्हारब । (ग) समासब = समारब । (क), (ग) के = कै ।
१० (क) बोलब = बोलै ।
११ (क) में = मह । (क) न लागै = लागै नहिं । (ख) न लागे = लागु न । (ग) न लागे = ना लागहिं ।
१२ (क), (ग), (घ) ग्यानी = बानी ।
१३ (क) के लागे करे = के लागे सब करे । (ग) के लागे करे = कै लागै करे ।
१४ (क) (ग) (घ) तहाँ = तहवाँ ।
१५ (क) जो = सम । (ग) जो = जस ।
१६ (घ) जो = करो ।

ब्रिज छोड़ि द्वारिका गएऊ । नंद कलपि अपने ग्रिहि रहेऊ ॥३८३॥
जाए द्वारिका मंदिल संवारी । कीन्ह भोग सब सुन्दरि नारी ॥३८४॥
कंचन मंदिल जो तहां सवारा । उपजत विनसत लागु न वारा ॥३८५॥
दुर्वासा स्राप परा तेहि माई । जादो खपी मरे सब भाई ॥३८६॥
पद्मिला मोएल जानिके दीन्हा । कालरूप ब्याधा जो कीन्हा ॥३८७॥
मारा ब्याधा बान बिसाला ।[1] निकरा तन में दुख जो सासा ॥३८८॥[2]
निकला प्रान जो तन के त्यागा । दुर्वासा स्राप किस्न कंह लागा ॥३८९॥

साखी

छप्पन कोटि जादो गए, काल कुबुधि के पास ।
उपजि बिनसि मरि जात है, धर्मराए के बास ॥२७॥

चौपाई

एक तन छूटै भक्ति विवेखा । सो जिव परे साहब के लेखा ॥३९०॥
जो जन भक्ती तन मन लागा । सत्त सब्द से जो अनुरागा ॥३९१॥
ताकर जीवन जन्म सुधारा । जो निजु मान सब्द हमारा ॥३९२॥
सत चरन निजु करे नेवासा । ताके त्रिविधि ना व्यापै पासा ॥३९३॥
सतनाम में रहे समाई । चीन्हे काल कुबुधि के भाई ॥३९४॥
सामरथ हमके कहा बुझाई । चीन्हो सत जिव बाचे भाई ॥३९५॥
सत सुवास अम्रित रस भास ।[3] सजीवनि नाम सुरति तहं रास ॥३९६॥[4]
उदकल अगिनि जल पावन दीन्हा । प्रान पिंड तहवां रचि लीन्हा ॥३९७॥
जठर अगिनि तहवां उदगारा । जल पवन तेहि भीतर सारा ॥३९८॥
ता बिच नाल कमल को धारा । ऊपर मूल हेठ डाहु पसारा ॥३९९॥
तामें पवन संचार करई । अस्टदल कमल फूल तहां रहई ॥४००॥
कमल बीच उनमुनी दुआरा । संचरे जोति होए उजियारा ॥४०१॥
करे विवेक ग्यान जो पावै । भंवर जो फांसी पाटे आवै ॥४०२॥
सब चीन्हें सब चोरा त्यागै ।[5] सत्त बिचारि सोइ निजु पागै ॥४०३॥

साखी

क्रोध अगिनि छेमा करो, सीतल परिमल बास ।
भिरगा आपु बूझै नहीं बूझन फीरे घास ॥२८॥[6]

---

१ (ग) (घ) ब्याधा = ब्याधे ।
२. (क) निकरा = निकसत । (क) (ग) (घ) जो = धनि ।
३ (घ) अम्रित = अमिरित ।
४ (क), (ग) (घ) सजीवनि = सजीवन ।
५. (क) (ग) (घ) सब = सभ ।
६ (क) (ग) फीरे = फिरै ।

चिन्हहु ध्यान निजु सब्द हमारा । जो चाहो निजु मुक्ति करारा ॥४३४॥[1]
गौतम रिखी विगुरचे जानी ।[2] नाधि कास जिन कीन्हो हानी ॥४३५॥[3]
बिसम बान उर गहि के मारे ।[4] सत्त सब्द बिनु कवने तारे ॥४३६॥[5]
पंडु के पंडुता भया जो रोगा ।[6] ता सु मारि पाप से भोगा ॥४३७॥[7]
कीन्हो कर्म जो कुंता नारी ।[8] एक नारी है पांच भतारी ॥४३८॥
पांचो पांडो पाप से भएऊ । कुंतिन के कन्या सब कहेऊ ॥४३९॥[9]
पांच भतारी द्रोपति भएऊ । पांचो जने के सेवा ठएऊ ॥४४०॥[10]
देखो सब मिलि करो विचारा ।[11] एक नारी है पांच भतारा ॥४४१॥[12]
काकर पुत्र कवन है नारी ।[13] पाप पिता है एक महतारी ॥४४२॥[14]
ऐसन कौतुक सभ मिलि जानै ।[15] ताके सब कन्या कै मानै ॥४४३॥[16]
एक एक राग सबन्हि कहु दीन्हा ।[17] बहुत जतन कै बेदहि चीन्हा ॥४४४॥
पंडित बेदहि सब केहु बूझा ।[18] रसना इन्द्री सब रस सूझा ॥४४५॥[19]

---

१ (ग) च्यौ चाहहु । (क) जो चाहहु ।
२ (क) (ग) (घ) विगुरचे = विगुरचै ।
३ (क) (घ) नाधि कास जिन कीन्हो हानी । (ग) नाधि कास करै बिअहानी ।
४ (क) उर गहि के = उर गहि । (क) मारे = मारे ।
५ (क) तारे = तारे ।
६ (ग) भया = भैव ।
७ (क) (घ) पाप से भोगा = पांच रस भोगा । (ग) पाप से भोगा = पंच संग भोग ।
८ (क) कीन्हो = कीन्ह ।
९ (क) (ग), (घ) कुंतिन के = कुंता के ।
१० (क), (ग) (घ) जने = पंडो ।
११ (ग) देखो = देखहु । (ग) (घ) विचारा = विचारी ।
१२ (ग), (घ) भतारा = भतारी ।
१३ (क) काकर = केकर । (ग) कवन = कवरि
१४ (क) 'पांच पिता एकै महतारी ।
१५ (क) सभ मिलि = सभ कोइ । (ग) सभ मिलि = सभ केहु । (क) (ग) जानै = जाना ।
१६ (क) मानै = माना । (ग) मानै = मानौ ।
१७ (क) कहु = के । (ग) 'एक एक राग कहु सभ कंह दीन्हा' । (घ) 'एक एक राग इन्हि सभ कंह दीन्हा ।'
१८ (क) सब केहु बूझा = सभ कोइ बोझा । (ग) केहु = कोइ ।
१९ (क) सब = सभै ।

मोहनी एक जो कीन्ह सिंगारा । नख सिख सुंदरि रूप संवारा ॥४२१॥[1]
लीन्ही मेवा फल दुइ धारी ।[2] चली दगावन रिखि के नारी ॥४२२॥
फल लेई रिखि आगे दीन्हा ।[3] मोहनि रूप होए बसि कीन्हा ॥४२३॥
करे डंडवत बोल बानी । मन परपंच रिखी नाहि जानी ॥४२४॥
बोले रिखि तब छोडा मवना । कहवा तें तुम्ह कीन्हो गवना ॥४२५॥
फल लेई रिखि मुखि में दीन्हा ।[4] बहुत प्रेम करि पावन लीन्हा ॥४२६॥[5]
तब रिखि ऐसन बोल बिचारी । कहवां फल फूले फुलवारी ॥४२७॥[6]
मई वाटिका मन्दिल हमारा । तहां मेवा सब भांति संवारा ॥४२८॥[7]
रिखी तपस्या पूरन कीन्हा । इन्द्र सेवा हमें कह दीन्हा ॥४२९॥[8]
चले तुरत कामिनि के धामा ।[9] जहा वाटिका सब सुखकामा ॥४३०॥

साखी

सो रिखि लूटा काल न, भया कामिनि परसंग ।[10]
सत सब्द चीन्हें बिना, काल करे जिव भंग ॥२६॥[11]

चौपाई

मन की भाई काम बिगारे । जीव भेद परले तर डारे ॥४३१॥[12]
माया छोड़ि मोहनी संग लागे ।[13] मोहनी छोड़ि माया संग लागे ॥४३२॥[14]
मोहनी माया होए परसंगा ।[15] सबहि के काल करे जिव भंगा ॥४३३॥

---

१ (ग) सुन्दरि रूप = सुन्दर रूप ।
२ (ग) ली न्ही = लीन्हो ।
३ (क), (ग) 'फल लै रिखिके आगे दीन्हा । (घ) फल के लैइ रिखि आगे दीन्ही ।
४ (ग) रिखि मुखि में = रिखि तब मुख में ।
५. (क) (ग) प्रेम = प्रीति ।
६ (क) फल = फूल । (ग) फल = फरे । (क) फूले = फूला ।
७ (क) तहां = तहवां । (क) सब भांति = सब भांति ।
८ (घ) इ दर हम सेवा कहि दीन्हा ।
९. (ग) के = कै ।
१० (क) (ग) (घ) भया = भौ ।
११ (क) (घ) करे = करै ।
१२. (क) (ग) (घ) बिगारे = बिगारै । (क) (ग) परले = परलै ।
१३ (घ) माया छोडि मोहनी लागे ।
१४ (घ) मोहनी माया छोडा सब लागे ।
१५. (घ) मोहनी माया हुई परसंगा ।

कहीं मकर कहिं बंग पुकारा ।[1] कहिं आरति कहिं संख सुधारा ॥४५७॥
कहिं तसबिह कहिं माला डाला ।[2] कहिं भमकी कहिं मोहि दोसाला ॥४५८॥[3]
दिल में दरद रासो न्दरवेसा ।[4] बेदरदी सो कहा संदेसा ॥४५९॥[5]
मोमना सो जो मर्महि बिचारा ।[6] हक हराम करे निरुआरा ॥४६०॥[7]
खून खराब कबहिं नहिं करई ।[8] नेकी बंदगी निस दिन धरई ॥४६१॥[9]
पाक होए पाक में भीना । असल अलाह ताहि को चीन्हा ॥४६२॥[10]
बेबाहा जो नाम बखाना । बकीमति सिफ्ति मो जाना ॥४६३॥
असल नाम पाक है सोई ।[11]बेबाहा नाम सत्त है सोई ॥४६४॥
गोसा गमी दुन्हू के त्यागी ।[12]हुनोज जिकिर दिल अंदर पागै ॥४६५॥
खून खराब दुनो से न्यारा । सो दरवेस अलाह का प्यारा ॥४६६॥
खून खराब एहि महँ भूला ।[13]दोजक द्वार जीव सो भूला ॥४६७॥[14]
पकरि जीव खून करि खाई । सो सिताब दोजख के जाई ॥४६८॥[15]
हुकुम साहं का नाहीं माना । पढ़ी कोरान का सिफ्ति बखाना ॥४६९॥[16]
मुख से सिफ्ति बहुत जो जाना ।[17]दिल में दरद कबहिं नहिं आना ॥४७०॥[18]

---

१ (ख) कहीं = करी । (क) पुकारा = पुकारे ।
२. (क), (ख) (घ) तसबिह = तसबी ।
३ (क), (ग) (घ) मोहि = मोहै ।
४ (क), रासो = रासै ।
५. (क), (घ) बेदरदी सो कही संदेसा ।
६ (क), (ग), (घ) जा सो = जा मो ।
७ (क), (ग), (घ) करे = करै ।
८ (क) कबहि = करे ।
९. (क) (ग), (घ) का पाठ स्वीकृत ।
१० (क) को = है ।
११ (क) (ख) सोई = सोई । (ग) पंक्ति-व्यत्यय है—'बेबाहा नाम सत्त है सोई । असल नाम पाक है सोई ॥
१२. (क) (घ) दुनहु = दुनो ।
१३ (क) महं = में ।
१४ (ग) द्वार = दुआर ।
१५. (क) के = कै ।
१६ (ख) सिफ्ति = सीफत ।
१७ (क) से = सो । (ख), (ग) से = से ।
१८ कबहि = करे ।

स्वादिक पढ़हिं भगति नहिं जाना ।[1] ताके काल करे पिसमाना ॥४४६॥[2]
रिखी मुनी सब रहु अरुझाई ।[3] मन की प्रतिमा भगति न भाई ॥४४७॥[4]
पारा रिखि पारा जो जारा ।[5] काम कला जिव कीन्ह संघारा ॥४४८॥
गनिका रूप दीति जो कीन्हा ।[6] ता संग काम करता लीन्हा ॥४४९॥[7]
ता संग भोग जो कीन्ह वेसासा । गया तप आनो जिव नासा ॥४५०॥

साखी

सब्द हमारा मानहु करो विवेक विचारि ।[8]
सत सब्द महं चीन्हहु[9] उतरहु भौ जल पार ॥३०॥
जो हजरत सो हरि है (कोए) गीता पढ़ा कोरान ।[10]
कोए कहे मलेछ है (कोए) करु हिन्दुन को ग्यान ॥३१॥[11]

चौपाई

दुइ काजी दुनो मिलि सामा ।[12] कहिं हिंदू कहिं तुरुक कहाया ॥४५१॥
कहिं निमाज कहिं पूजा करावै ।[13] कहिं तीरथ कहिं बरत रिझावै ॥४५२॥
कहिं आदम कहिं ब्रम्हा होई । कहिं पंडित कहिं काजी सोई ॥४५३॥
कहिं कोरान कहिं पढ़े पुराना ।[14] कहीं पीर कहिं गुरु का ग्याना ॥४५४॥[15]
कहिं मुर्गा कहिं छगी मरावै । कहिं मोरिर ततबीर दिखावै ॥४५५॥[16]
कहिं पंतर सिफरा लिखि दीन्हा । कहिं मारो कहिं मरो कीन्हा ॥४५६॥

---

१ (क) (घ) भगति = भेद ।
२ (ग) ताके = ता कैह । (क), (ग) (घ) पिसमाना = पिसिमाना ।
३ (क) रहु अरुझाइ = रहे हमै अरुझाइ । (घ) रहे अरुझाइ = रहे सभै अरुझाने ।
(घ) रिखी मुनी = रिखि सब मुनि ।
४ (क) भाइ = भाइ । (घ) भाइ = आला ।
५ (क) पारा = पारस ।
६ (घ) 'गनिका दिव्यरूप जो कीन्हा ।
७ (क), (ग), (घ) का पाठ स्वीकृत । 'ख' प्रति में 'संग कैरता' ।
८ (घ) करो = करहु ।
९ (घ) चीन्हहु = चीन्हवै ।
१० (क) पढ़ा = कहा । (ग) पढ़ा = कहै ।
११ (घ) कोए = कोइ ।
१२ (घ) सामा = समाया ।
१३ (क) (ग) (घ) पूजा = पूजा ।
१४ (क) पढ़े = पढ़ा । (घ) पढ़े = पढ़ै ।
१५ (क) का = कै ।
१६ (क) कहिं ततबीर मुरीद दिखावै ।

सतपुर्स के पुत्र जो अहई । सततरि जुग सेवा जो करई ॥४८०॥[1]
कीन्ह सेवा पुर्स के आग ।[2] बहुते जुग जोग जो लागै ॥४८१॥[3]
तब पुर्स अस बोले बानी ।[4] निरंजन सेवा बहुत बखानी ॥४८२॥
पुर्स कहा मागहु कछु दीजै ।[5] सत्त बचन माथा नाए लीजै ॥४८३॥
तीनि लोक यह हम कंह दीजै ।[6] जहवां छूट असासन कीजै ॥४८४॥
तीनि लोक का रचना कीन्हा ।[7] पुहुमी सर्ग पताल जो लीन्हा ॥४८५॥[8]
परदा डारि आपु होए बैठा । आपुहि तीनि लोक मंह ऐंठा ॥४८६॥
जाकर जिव यह सकल पसारा ।[9] सत्त पुर्स से धोखा करारा ॥४८७॥[10]
छपलोक छपाए जो दीन्हा । तीनि देव परिपंच जो कीन्हा ॥४८८॥
उपजे बिनसे इहवहिं डारै । इहवहिं लेइ फिरि इहवहिं मारै ॥४८९॥
केते जुग तीनि जब गएऊ । दयावंत के दरद जो भएऊ ॥४९०॥
निरंजन हम से हुकुम जो लीन्हा । तीनि लोक के ठाकुर कीन्हा ॥४९१॥
परदा डारि निरंजन राखा । मूल छोडि दूके सब साखा ॥४९२॥
तब पुर्स सुकित के कीन्हा ।[11] आपन अंस रची जो लीन्हा ॥४९३॥
सुकित आए लेहु अवतारा ।[12] जमूदीप के मधि बिस्तारा ॥४९४॥[13]
सत्त पुर्स से बचन जो लीन्हा । आए पयाना जग में कीन्हा ॥४९५॥[14]
जमूदीप जो जम क देसा ।[15] तहवां सत्त जो कहा संदेसा ॥४९६॥[16]

---

१ (ग) करई = कहई ।
२ (ग) कीन्ह सेवा = सेवा कीन्ह । (ग) पुर्स = पुरुष । (क), (ख) (घ) लागै = लागे ।
३ (घ) (ख) लागै = लागे ।
४ (क) तब पुर्स = सतपुर्स ।
५ (क) कछु = किछु ।
६ (ख) तीनि लोक = लोक तीनि । (ग) कंह = के ।
७ (ख) का = कै ।
८ (ग) पताल = पताली ।
९ (ग) अतिरिक्त पाठ— सतपुर्स से हुकुम जो लीन्हा । आए पयाना जग में कीन्हा ।।
१० (क) (ग) सै = से ।
११ (क) तब = तबहि । (ग) तब = तब सतपुरुष ।
१२ (ग) आए = आइ ।
१३ (ग) मधि = मध्य ।
१४ (ख) आए = आई ।
१५ (ग) जम = जाम । (क) (ख) क = का । (घ) क = के ।
१६ (ग) तहवां कहा जो सत्त संदेसा ।

